व्यवस्था से मुक्ति पाने की दूर कुछ झिल-मिल आशा देखी। गाँधीजी की विचारधारा के अनुसार कोई उदार धनिक 'प्रेमाश्रम' बसा कर हमको जीवन की इस व्यथा से उबार लेगा।

'रंगभूमि' में प्रेमचन्द समस्त जीवन को अपना क्षेत्र मान कर उठे। संसार की 'रंगभूमि' का उन्होंने एक व्यापक विशाल चित्र खींचने का प्रयत्न किया। इस प्रयास में आप असफल रहे। 'रंगभूमि' में कथानक की जटिलता पर प्रेमचन्द ने पूर्ण अधिकार दिखाया। कुछ अमर पात्रों की भी इस उपन्यास में सृष्टि हुई। सूरदास, विनय, सोफिया आदि। कहते हैं सूरदास का मौडल प्रेमचन्द को अपने ही गाँव से मिला था। 'रंगभूमि' की विशेषता चित्रपट की विशालता थी। इस उपन्यास में कलाकार ने भारतीय जीवन के प्रत्येक पहलू को छूने का प्रयत्न किया—ग्राम, नगर, समाज के विभिन्न वर्ग और श्रेणी, हिन्दू, ईसाई, मुसलमान......।

'कायाकल्प' में प्रेमचन्द की कला ने एक चिंताजनक रुख पलटा। इस उपन्यास में बहुत-सी बातें मनुष्य की सहज बुद्धि से परे थीं। हिन्दी के भाग्य से प्रेमचन्दजी इस दिशा में और आगे नहीं गये और पार्थिव जगत् की वास्तविकता में फिर लौट आये।

इस बीच में 'प्रतीक्षा', 'वरदान', 'निर्मला' आदि आपके उपन्यास निकलते रहे जिनसे किसी और कलाकार का नाम हो सकता था, किन्तु आपकी कला के ये ऊँचे गिरि-शृङ्ग नहीं।

'ग़बन' के प्रकाशन से यह आशंका नष्ट हो गई कि प्रेमचन्द उपन्यासकार अपना उच्चतम कार्य कर चुके। 'ग़बन' ऊँची श्रेणी का उपन्यास था। इस बार फिर प्रेमचन्द ने हमें भारतीय नागरिक समाज का नग्न और वीभत्स चित्र दिखलाया। यह

उपन्यास भारतीय जन-समाज को क्रान्ति की चुनौती है। 'सेवा-सदन' और 'ग़बन' में प्रेमचन्द ने यथार्थवादी चित्र खींचे हैं। ग्रामीणों की कथा कहते-कहते ही कुछ आदर्शवादी हो जाते थे। नगर के मध्य वर्गों से आपको सहानुभूति नहीं।

'गोदान' लिखते समय प्रेमचन्द अपनी शक्तियों पर पूर्ण अधिकारी थे। 'गोदान' आपका सब से शक्तिपूर्ण उपन्यास है। आपकी भाषा मँझ कर काव्यपूर्ण हो गई है। आपका टेकनीक प्रौढ़ है। ग्राम्य-जीवन के प्रति आपका आदर्शवाद भी कुछ ढल चुका है। 'होरी' की चालाकी अब आप समझने लगे थे। फिर भी गाँव का जो सच्चा और भयकर चित्र 'पल्ली समाज' है, वह 'गोदान' नहीं।

'गोदान' चिरकाल तक हिन्दी-उपन्यास का जय-चिह्न रहेगा। कथा की धारा यहाँ अविरल बही है। अनेक पात्र जीवन की झाँकी देते हुए हमारे नेत्रों के सामने से गुज़र जाते हैं। इनको हम सदैव ही याद रखेंगे और जीवन को इनके माप-दण्ड से नापेंगे। भाषा में इस सन्ध्या-काल में कुछ अजब सुनहलापन आ गया है। हम सोचते हैं यह जो जीवन-यात्रा का थका पंछी विश्राम की आशा से अपने नीड़ की ओर आ रहा था, उसके परों में अब भी वेग और शक्ति थी; अभी वह आकाश में ऊँची-ऊँची उड़ान लेने की क्षमता रखता था।

प्रेमचन्द में कथाकार के स्वाभाविक गुण थे। वे अच्छी-अच्छी कहानी कहना जानते थे। जीवन के पात्रों को वे पहचानते थे। उनके दिमाग़ की सब क्रिया जैसे किसी काँच के केस के नीचे वे देख रहे हों। आपके पात्र जीवन में हमारे दुःख-सुख के साथी बन गये हैं। हिन्दी उपन्यास अब गर्वोन्नत अन्य भाषाओं की होड़ कर सकता है।

प्रेमचन्द ने मानो कहानी का बाँध खोल दिया। अब हिन्दी में निरन्तर उपन्यास निकल रहे हैं, किन्तु युवक कलाकारों में हमें ऐसा कोई नहीं दिख रहा जो रीते आसन पर आपका स्थान ले।

'प्रसाद' जी ने अपने जीवन-काल में केवल दो उपन्यास लिखे : 'कंकाल' और 'तितली'। इनका हिन्दी-उपन्यास की गति-विधि पर कोई विशेष प्रभाव नहीं पड़ा। 'कंकाल' की भाषा सुन्दर थी, किन्तु कुछ क्लिष्ट थी। साधारण पात्रों की बात-चीत के लिए यह अनुपयुक्त थी। कथा-प्रवाह और पात्रों में भी कुछ प्रौढ़ कला न मिली। 'तितली' का स्थान हिन्दी के उपन्यासों में ऊँचा होगा। इस कथा की भित्ति धरातल में थी। भारतीय समाज की वेदना और दुर्बलताएँ यहाँ सजीव रूप में दिखीं। 'तितली' का चरित्र-चित्रण भी उच्च-कोटि का था। प्रेमचन्द की कला का 'तितली' पर स्पष्ट प्रभाव था।

'तितली' पढ़ कर बरबस ही यह विचार मन में उठता है कि यदि 'प्रसाद' कुछ दिन और जीवित रहते तो 'कामायिनी' की तरह उपन्यास में भी शायद कुछ चिर-स्मरणीय चीज़ लिख जाते।

जैनेन्द्र हिन्दी के बढ़ते हुए कलाकारों में हैं। आगे हमको आपसे बहुत कुछ आशा है। अभी तक आप तीन उपन्यास लिख चुके हैं : 'परख', 'सुनीता', 'त्याग-पत्र।'

'परख' ने पहले हिन्दी-संसार की दृष्टि आपकी ओर फेरी। इस उपन्यास के वेश-विन्यास में आकर्षक सादगी थी। इसकी नायिका 'कट्टो' का हिन्दी में कुछ नाम भी हो गया है और चरित्र-चित्रण भी सुन्दर हुआ है। 'परख' में ध्यान आकर्षित करने का कुछ गुण था। चरित्र-चित्रण की सच्चाई, मनोवैज्ञानिक विश्लेषण, भाषा की सादगी।

'सुनीता' में ये मनोवैज्ञानिक गुत्थियाँ अधिक उलझ गईं, जिसके कारण 'सुनीता' और 'हरिप्रसन्न' दो पात्रों का चित्रण गूढ़ और रहस्यमय हो गया। हमारे मन में यह भावना होती है कि लेखक कुछ अधिक गहरी बात कहना चाहता है, किन्तु उसे कह नहीं पाया।

'त्याग-पत्र' में हिन्दू-समाज की अन्तर्वेदना निहित है। जैनेन्द्रजी का सबसे अधिक शक्तिपूर्ण उपन्यास यही है। एक भारी कठिनता और अवसाद इस कथा में है—भारतीय नारी का विषम और दारुण जीवन जो पल-पल पर उसके अभिमान को कुचल डालना चाहता है। इस कथा-भाग के पीछे जैसे युग-युग की पीड़ा घनीभूत है, किन्तु आँसुओं में नहीं निकल पाती। समाज के विचारालय में 'त्याग-पत्र' नारी का कठिन आरोप है।

जैनेन्द्र पिछले वर्षों में आध्यात्मिकता की ओर अधिक जा रहे हैं। आशा है कला का आँचल छोड़ आप केवल दार्शनिक ही न रह जायँगे। 'त्याग-पत्र' हमें विश्वास दिलाता है कि हिन्दी-उपन्यास को आप अभी बहुत कुछ दे सकते हैं।

लगभग इसी श्रेणी के अन्य कलाकार भी उपन्यास के क्षेत्र में हैं : श्री० 'निराला', भगवतीचरण वर्मा और सियारामशरण गुप्त। इनकी ओर आलोचकों का ध्यान कुछ कम आकर्षित हुआ है, क्योंकि इनका कार्य उपन्यास के क्षेत्र तक ही परिमित नहीं। 'निराला' जी अब तक 'अप्सरा', 'अल्का', 'निरुपमा' आदि उपन्यास लिख चुके हैं। 'चमेली', अप्रकाशित उपन्यास का एक परिच्छेद फरवरी के 'रूपाभ' में निकला था। आपके चरित्र जटिल होते हैं ; आपकी भाषा में रस रहता है ; आपके कथानक में काफी आकर्षण रहता है। किन्तु फिर भी आप पहली श्रेणी

के उपन्यासकार नहीं समझे जा सकते। आपके कथानक में घटना-बाहुल्य रहता है; और आपके चित्रों में कोई केन्द्रित व्यवस्था नहीं। आपकी कथा डाँवाडोल लक्ष्यहीन-सी मानो भटकती हो। 'चमेली' का एक परिच्छेद जीवन की उग्रतर आलोचना है। ग्राम्य-जगत् के इस चित्र में काफ़ी शक्ति है :

'उतरता बैशाख। खलिहान में गेहूँ, जव, चना, सरसों, मटर और अरहर की रासें लगी हुई हैं। गाँव के लोग मड़नी कर रहे हैं। कोई-कोई किसान, चमार-चमारिन की मदद से, झाड़ी हुई रास ओसा रहे हैं। धीमे-धीमे पछियाव चल रहा है। शाम पाँच का वक्त। सूरज इस दुनिया से मुँह फेरने को है।......'

श्री० भगवतीचरण वर्मा का 'चित्रलेखा' शक्तिपूर्ण उपन्यास था। प्राचीन भारत के सामाजिक और आध्यात्मिक जीवन का वह सजीव चित्र था। इसमें कुछ बहुत ऊँचे उठे चरित्र थे। मनुष्य जीवन से विलग हो मुक्ति नहीं पा सकता, यह इस कथा का इंगित है। अनातोले फ्रांस के Thais का भी यही कथा-प्रवाह है, किन्तु 'चित्रलेखा' का वातावरण इतिहास और उपनिषदों से निर्मित एकदम भारतीय है।

'तीन वर्ष' में वर्माजी आधुनिक समाज की ओर झुके। 'तीन वर्ष' जीवन के कटु अनुभव पर निर्भर समाज की उग्र आलोचना है। 'तीन वर्ष' जीवन का एक छोटा-सा कटु टुकड़ा है। इसके पात्र जीवन की जूठन हैं : मद्यप, वेश्याएँ, वेश्यागामी। किन्तु इनमें शिक्षित समुदाय से अधिक सच्चरित्रता और उदारता है।

अभी वर्माजी एक नया उपन्यास लिख रहे हैं जो जीवन का वृहत् विस्तृत चित्र होगा। वर्माजी हिन्दी-साहित्य में आज एक बड़ी जीवित शक्ति हैं।

श्री० सियारामशरण गुप्त में उपन्यासकार के स्वाभाविक गुण

हैं। आपकी कथा में सच्ची भारतीयता होती है; आपके दृष्टि-कोण में उदारता है। यदि वर्माजी मन उद्विग्न कर देते हैं, तो आप हमें शांति पहुँचाते हैं। आपकी कथा-शैली बहुत मँझी और प्रौढ़ है। आपकी उपमाएँ हमें विशेष सुंदर लगीं।

इस समय हिंदी में अनेक उपन्यासकार सजीव हैं: श्री चतुरसेन शास्त्री, ठाकुर श्रीनाथसिंह, श्री भगवतीप्रसाद वाजपेयी श्री वृन्दावनलाल वर्मा, श्रीमती उषादेवी मित्रा। अन्य नव-युवक लेखक भी हिंदी उपन्यास का भाण्डार भर रहे हैं।

पश्चिम में उपन्यास-कला में बड़े-बड़े परिवर्त्तन हो रहे हैं, जिनका अभी कोई प्रभाव हिंदी पर दृष्टिगोचर नहीं होता। सतोष की बात यह है कि हिंदी-उपन्यास भारतीय-जीवन का ही प्रतिबिम्ब है। स्वर्गीय प्रेमचंद ने ग्रामीणों और किसानों का जीवन अंकित किया था; उनके परवर्त्ती उपन्यास ने शिक्षित मध्य-वर्ग के समुदाय का गार्हस्थ्य जीवन अपनाया था।

हाल में ही श्री अज्ञेय ने 'शेखर' नाम का एक विस्तृत उपन्यास लिखा है। 'टेकनीक' के लिहाज़ से यह एक नयी वस्तु है। 'शेखर' एक ही व्यक्ति के जीवन का विस्तृत चित्र है। जो इसके प्रकाशित अंग हमारे देखने में आये हैं, उनसे मालूम होता है कि कथा का प्रभाव तो बहुत धीमा है, किन्तु प्रत्येक अंग सुगढ़ और शिल्पकला में ढला है। यह उपन्यास अंतर्मुखी है और इसकी गठन अंतर्जगत् के चित्रों की पंक्ति मात्र है।

हिंदी उपन्यास का इतिहास अभी अपेक्षाकृत नया है। किंतु इस थोड़े समय में ही उसने बहुत उन्नति की है। इसका अधिकतर श्रेय केवल एक कलाकार को है। हमें हर्ष है कि उस कलाकार के निधन से हताश न हो हिंदी उपन्यास तीव्र गति से आगे बढ़ रहा है।

ठाकुर श्रीनाथसिंह और श्रीभगवतीप्रसाद वाजपेयी ने सफल सामाजिक उपन्यास लिखे हैं। श्री चतुरसेन शास्त्री और श्री वृन्दावनलाल वर्मा ने ऐतिहासिक उपन्यास की दिशा में अच्छा प्रयास किया है। मध्य युग के काल-खंड को इन कथाओं ने अपनाया है। ऐतिहासिक उपन्यास में स्वर्गीय राखाल बाबू के 'करुणा' और 'शशांक' प्राचीन भारत के बड़े सुन्दर और सजीव चित्र हैं।

श्रीमती उषादेवी मित्रा के तीन उपन्यास निकल चुके हैं। आपकी अलंकार-बोझिल भाषा के अतिरिक्त आपका विशेष गुण स्त्री-स्वभाव की सूझ है। आपने उच्च श्रेणी की पात्राओं का अपनी कथाओं में चित्रण किया है। इस युग के कारण उपन्यास-क्षेत्र में आपका विशेष स्वागत होना चाहिये।

●

# कहानी

प्रेमचन्द, कौशिक और सुदर्शन की कला में जिस गम्भीर और गहरी धारा से हिन्दी-कहानी बही थी, उसे छोड़ अब वह नई-नई शाखाओं में फूटकर कुछ 'विपथगा'-सी हो रही है। हिन्दी-कहानी किसी एक परिपाटी का दासत्व नहीं मान रही, यह आशा का चिह्न है। आधुनिक हिन्दी कहानी में प्रेमचन्द ने प्राण फूँके, 'प्रसाद', कौशिक और सुदर्शन ने उसे विकसित किया; अब वह जीवन-शक्ति से आकुल उन्नति के नये पथ खोज रही है।

हमारे प्रगतिशील गल्पकारों में जैनेन्द्रजी का नाम अग्रगण्य है। आप अनेक सुन्दर कहानी लिख चुके हैं। आपके कई संग्रह भी निकल चुके हैं। आपकी 'खेल' नामक कहानी से प्रसन्न हो कविवर मैथिलीशरण गुप्त ने यहाँ तक कह डाला था कि 'हिन्दी में हमको रवि बाबू और शरत् बाबू अब मिले और एक साथ मिले!'

जीवन के बहुत उलझे हुए ताने-बानों से जैनेन्द्रजी बचते-से हैं। आपके उपन्यासों में भी थोड़े-से ही पात्र होते हैं। जीवन की झाँकी मात्र आपको रुचिकर है। उसी झाँकी द्वारा आप अपने गहनतम भावों को प्रकट कर देते हैं। गल्पकार का यही गुण होना चाहिये।

जैनेन्द्रजी ने अनेक ढंग की कहानी लिखी हैं। 'मास्टर साहब' कुछ बंगाली वातावरण की; 'एक रात' कुछ रूसी पुट

लिये ; प्राचीन राजकुमार और शिल्पकारों की जीवन-गुत्थियाँ ; रेल-यात्रा की रोचक घटनाएँ। आप जीवन के सभी क्षेत्र अपनाते हैं। टेकनीक आपका नवीन है, किन्तु आपकी कला की आत्मा भारतीय है। उन्नीसवीं शताब्दी में विदेशी कलाकारों का ऐसा नियम था कि पेंसिल और नोट-बुक लेकर घर से बाहर निकल पड़ते थे। जैनेन्द्रजी भी अपनी पेंसिल और नोट-बुक घर पर कभी नहीं भूलते।

जैनेन्द्रजी का कथानक सीधा और सुलभा हुआ होता है। मनोवैज्ञानिक गुत्थियों में ही कभी-कभी आप उलझ जाते हैं। जीवन का कोई एक अंग वह अपनाते हैं। जन्म-मरण की यहाँ समस्या नहीं। चरित्र-चित्र ही लेखक का ध्येय है। इन कहानियों का आदि-अन्त कुछ नहीं। 'फोटोग्राफी' और 'खेल' इसी शैली की कहानी हैं। पश्चिम में यह शैली 'चेकॉफ' के साथ लोकप्रिय हुई थी।

इधर दो-एक वर्ष से जैनेन्द्रजी की कला ने जो रूप लिया है, उससे चिन्ता होती है। अधिकाधिक आप दर्शन में फँसते जा रहे हैं। George Eliot की कला के लिए भी दर्शन घातक सिद्ध हुआ था। आपकी नई लम्बी कहानी 'त्याग-पत्र' पढ़कर हमको भारी संतोष हुआ। ऐसी व्यथा, कठिनता और स्वाभाविकता उच्च-कोटि के साहित्य में ही मिल सकती है।

श्री चन्द्रगुप्त विद्यालंकार उच्च-श्रेणी के आलोचक हैं। हिन्दी कहानी-साहित्य पर आपका निबन्ध अभूतपूर्व रूप से निर्भीक और गम्भीर था। आपने अनेक रोचक कहानी लिखी हैं। 'ताँगेवाला' नाम की कहानी हमको विशेष अच्छी लगी। आपने गल्प-कला के सम्बंध में शायद बहुत-कुछ सोचा है। आपकी 'क ख ग', 'एक सप्ताह', 'चौबीस घण्टे' आदि कहानियों

से यह स्पष्ट है। 'क ख ग' जीवन के तीन विभिन्न चित्र हैं। तीनों में रक्तपात और मृत्यु है। रेल, स्टेशनों और ग्राम्यजन का स्वाभाविक वातावरण है। टेकनीक उत्कृष्ट है। 'क ख ग' यह तीनों चित्र मिलकर जीवन का व्यापक चित्र बन जाते हैं।

'एक सप्ताह' पत्रों द्वारा वर्णित कहानी है। पहाड़ के ग्रीष्म जीवन का यहाँ रोचक परिचय मिलता है। कथानक नहीं के बराबर है। सप्ताह भर में एक युवक प्रेम, निराशा सभी अनुभव कर वापस लौट आता है।

'चौबीस घण्टे' में भूकम्प द्वारा एक दिन में घटित परिवर्तन का हाल है।

समय और कला का कहानी में मूल्य कम होता जा रहा है। जन्म-मरण पर्यन्त मनुष्य-जीवन रोचक नहीं होता। जीवन के कुछ मूल्यवान् क्षण लेकर ही आधुनिक कलाकार उन पर तीव्रतम प्रकाश डालता है।

चन्द्रगुप्तजी कहानी के बाह्य रूप में अधिक लीन रहे हैं। टेकनीक में किये आपके अन्वेषण और अनुसंधान हिन्दी-कहानी की उन्नति में विशेष सहायक होंगे।

'अज्ञेय'जी की कला में बेहद बल और शक्ति है। आपके हृदय में अग्नि प्रज्वलित है, उसी की ज्वाला आपकी कला में भी झलक जाती है। हिन्दी-कहानीकारों में आपकी कला में ही सबसे अधिक विप्लव और क्रान्ति की भावना है। आपने नवीन पाश्चात्य कथा-शैली को अपनाया है। उसकी स्पष्ट छाया 'प्रति-ध्वनियाँ' और 'कड़ियाँ' शीर्षक कहानियों में है। मनुष्य के मन में अनेक असम्बद्ध भाव उठते रहते हैं—अनेक चित्र एक साथ बनते, बिगड़ते हैं। उन्हीं का चित्रण इन कहानियों में हुआ है। 'कड़ियाँ' हिन्दी-साहित्य की निधि होगी। मनुष्य-मात्र की

बिखरी भावनाओं को—उसकी आशा, निराशा, हर्ष, उन्माद को—कलाकार ने यहाँ बटोरकर रखा है। बार-बार उसके खींचे शब्द-चित्र हमारे मन में घूम जाते हैं।

'अज्ञेय'जी में काव्य का अंश भी यथेष्ट मात्रा में है। वह आपकी 'अमर-वल्लरी' नाम की कहानी में प्रकट हुआ है। पीपल के पेड़ ने जीवन के अनेक दृश्य देखे हैं। शताब्दियों से वह प्रहरी की भाँति सिर उठाये यहाँ खड़ा है। अमर-वल्लरी उसके कण्ठ की माला बनी हुई है। किन्तु पीपल अब वृद्ध हुआ। उसकी धमनियों में रक्त सचार धीमा पड़ गया है। जीवन के अनेक दृश्य उसने देखे हैं। नित्य प्रभात और सन्ध्या की मधुवेला में स्त्री पुरुप आकर उसके ऊपर पत्र-पुष्प चढ़ा जाते हैं। वरदान की इच्छुक ललनाएँ उसका आलिंगन करती हैं, किन्तु वह अशोक की भाँति फूलकर उन्हें उऋण नहीं कर सकता। जीवन के कितने रहस्य उसके हृदय में छिपे पड़े हैं?

कुछ इस ही ढंग की कहानियाँ हाल में श्री यशपाल ने लिखी हैं। आपकी कहानियों की पटभूमि विशेष सुन्दर बनती है।

श्रीयुत भगवतीचरण वर्मा की कहानियों में विद्रोह-भावना और एक प्रकार की उच्छृङ्खलता-सी है। नवीन शिक्षा और आविष्कारों के साथ जो युग भारत में आया है, उसके आप प्रतिनिधि हैं। इस नवयुग की हलचल, अशान्ति और उतावला-पन आपकी रचनाओं में प्रतिबिम्बित हैं। आपके कहानी-संग्रह 'इन्सटॉलमेन्ट' का शीर्षक ही इसका द्योतक है। चाय की प्याली के साथ आपकी प्रत्येक कहानी का आरम्भ होता है। 'कार', सुरा-पान, अनियन्त्रित प्रेम, 'इन्सटॉलमेन्ट' द्वारा ऋण-परि-शोध—यह इस मशीन-युग की साधारण बातें हैं। स्त्री-पुरुष के पारस्परिक संबंध की मीमांसा में आप विशेप व्यस्त रहते हैं।

डा० धनीराम 'प्रेम' भी इस नवीन युग के वाहकों में हैं। आपकी कहानी 'डोरा' काफी लोकप्रिय हुई। सहशिक्षा और पाश्चात्य रीति-नीति से भारतीय सामाजिक जीवन में जो क्रान्ति हो रही है, उसकी छाया आपकी कृतियों में है।

हिन्दी-कहानी हमारे जीवन से कटकर अलग नहीं हो गई, यह संतोष की बात है।

श्री अन्नपूर्णानन्द बीती हुई बातों पर सुन्दर ढंग से विनोद-पूर्ण रचना करते हैं। आपकी भाषा में स्वाभाविक प्रवाह होता है। कहानीकार के आप में दैवी गुण हैं। हमें खेद है कि अपनी शक्ति का आप पूर्ण प्रयोग नहीं करते।

आज हिन्दी-कहानी की प्रगति उमड़ी हुई वर्षा-नदी के समान है। अनेक सुप्रसिद्ध कहानीकारों के नाम मन में उठते हैं। कई वर्षों से श्री कृष्णानन्द गुप्त सुन्दर कहानी लिखते आ रहे हैं। आपकी कहानी सदैव रोचक होती है। आपका कथानक स्वाभाविक और चरित्र-चित्रण कुशल होता है। श्री पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी ने अच्छी कहानी लिखी हैं। 'उग्र' ने कुछ वर्षों का मौन तोड़कर फिर लेखनी सँभाली है। पं० विनोदशंकर व्यास में भावुकता और श्रीयुत इलाचन्द्र जोशी में कला के प्रति विशेष आकर्षण है। हमारे विचार से आपकी प्रतिभा के बौर फलरूप में परिणत न हो पाये।

जो और किसी युग में कहानी नहीं लिखते, वे भी आज कहानी लिख रहे हैं। 'पन्त' अथवा 'निराला' सर्वप्रथम तो कवि हैं। पन्तजी की 'पाँच कहानियाँ' में सुन्दर रेखा-चित्र हैं। भाषा प्रांजल और प्रवाहमयी है। इन कहानियों को पढ़ने में गद्य-काव्य का आनन्द आता है। शिक्षित समुदाय के विचार-व्यवहार की पन्तजी को सहज सूझ है। आपकी कला में तितली-पंखों-सी चमक

है। हमें दुःख है कि इन कहानियों में भारतीय जीवन की निराशा के अन्तरतम तक पन्तजी नहीं पहुँचे।

हिन्दी-कहानी में चारों ओर आज जीवन और जागृति के चिन्ह हैं। किन्तु इस निबंध में हम केवल नवीन धाराओं की प्रगति देख रहे हैं, आधुनिक हिन्दी-कहानी का इतिहास नहीं लिख रहे।

इस जागृति-काल में अनेक स्त्री-कहानीकार हुई हैं। शिवरानी देवी, कमला चौधरी, उषादेवी मित्रा आदि। शिवरानी देवी प्रेमचन्द के पथ पर चल रही हैं—जो स्वाभाविक है। श्रीमती कमला चौधरी की कहानियों में काव्य-प्रेरणा, सरलता और उल्लास है। गृह-जीवन आपका विशेष क्षेत्र है। स्त्रियों के दुःख आप सहज ही और मार्मिक भाषा में व्यक्त करती हैं। 'साधना का उन्माद' और 'मधुरिमा' में जो स्त्री-हृदय की सूझ है, वह पुरुष लेखकों की परिधि के सर्वथा बाहर है। उषादेवी मित्रा की भाषा में काव्य और लालित्य रहता है। आपको 'जीवन-संध्या' शीर्षक कहानी हमको अच्छी लगी। श्रीमती होमवती देवी नें 'विशाल भारत' में कुछ सुन्दर कहानी लिखी हैं। आपकी रचनाओं में 'नारीत्व' सुलभ सुकुमारता और कोमलता रहती है।

हिन्दुस्तानी के आन्दोलन से हिन्दी-साहित्य को विशेष लाभ हुआ है। अनेक उर्दू लेखकों ने हिन्दी में लिखने का प्रयत्न किया है। इनमें प्रो० अहमद अली और श्रीयुत सज्जाद जहीर के नाम उल्लेखनीय हैं। प्रो० अहमद अली की कहानी 'हमारी गली' हिंदी के लिए एक नई चीज़ थी। गली की दुकानों के, दुकानदारों के, राहगीरों के इसमें सूक्ष्म चित्र हैं। यथार्थवाद का और युरोपीय कहानी की नवीततम 'टेकनीक' का यह उत्कृष्ट नमूना है। इसकी

भाषा भी कहीं-कहीं खूब ऊँची उठी है—विशेषकर अजों की प्रतिध्वनि के वर्णन में।

प्रेमचंदजी ने हमारे ग्राम्य और गार्हस्थ्य-जीवन पर ज्योति की वर्षा की थी। आपकी अधिकतर कहानियाँ घटना-प्रधान थीं। मनुष्य के हृदय की यहाँ सच्ची और अच्छी परख थी। हिंदी कहानी कई वर्ष तक आपके दिखाये पथ पर चली। जीवन-प्रेरणा और विकास के नियमों से उत्सुक अब वह नई दिशाओं की ओर उन्मुख हो रही है।

हिंदू परिवार में और सामाजिक जीवन में जो परिवर्तन हो रहा है, उसका प्रतिबिम्ब हमको इन नये कहानीकारों की रचना में दीखता है। हमारे जीवन-पथों में जो नवीन विचार-धारायें बह रही हैं, विप्लव और विद्रोह की जो प्रबल भावनाएँ जागृत हुई हैं—उनका यहाँ भविष्य के लिए इतिहास लिखा मिलेगा।

किन्तु मूक जनता को भूलकर केवल मध्य-वर्ग की मनोवृत्तियों के अन्वेषण में हिन्दी कहानी का तन्मय हो जाना अहितकर होगा।

कला की दृष्टि से हिन्दी-कहानी ने अनेक अनुसंधान किये हैं। मनोविज्ञान और यथार्थवाद की ओर हमारा ध्यान अधिक खिंचा है। कथा-शैली में अनेक परिवर्तन हुए हैं। बहुत-कुछ हमने खो दिया है, किन्तु और भी बहुत-कुछ पा लिया है।

●

# आलोचना

**सा**हित्य के शैशव में आलोचना का कोई स्थान नहीं। जब साहित्य प्रौढ़ हो जाता है, तभी आलोचना की उन्नति होती है। पहले काव्य-सृष्टि होती है, फिर आलोचक पैदा होते हैं। कहते हैं पहले मनुष्य के मुख से कविता निकली थी, फिर गद्य।

हिंदी का साहित्य बहुत पुराना है। किसी न किसी रूप में आलोचना भी हिंदी साहित्य में रही है। आधुनिक हिंदी साहित्य प्रसव-काल की पीड़ा भूल, एक नये जग को नेत्र खोलकर देख रहा है। आलोचना का क्षेत्र भी अब विस्तृत हो रहा है। सत्साहित्य के लिए अच्छे साहित्यादर्श जरूरी हैं। उन्हीं के निर्माण से आलोचक अपने साहित्य की भारी सहायता कर सकता है।

आलोचक का कार्य बड़े महत्व का है। ऊँचे आसन पर बैठकर दंड और इनाम देनेवाला पदाधीश वह नहीं है। सत्य की खोज में वह अनवरत लीन तपस्वी है। ऑस्कर वाइल्ड ने आलोचक को कलाकार कहा है। वह भी सत्य, शिव और सुन्दर की खोज कवि की-सी लगन से करता है। अपनी अनुभूति और कल्पना के सहारे वह काव्य की आत्मा तक पहुँचने का प्रयत्न करता है। यही आदर्श हिंदी के आलोचकों को अपने सामने रखना है।

हिन्दी आलोचना के तीन स्पष्ट क्रम-विभाग हैं। पहले काल में पुराने आचार्यों के रस और अलंकार सम्बन्धी नियम मान कर हम चले। दूसरे काल में नई कसौटियों की ओर भी हमारी

कुछ दृष्टि गई। अब हम नये साहित्य को नये ही नाप और बाटों से तोल रहे हैं।

रीतिकाल के काव्य में आलोचना का काफ़ी संमिश्रण था। अधिकतर कवि नायक, नायिका भेद अथवा अलंकार और पिंगल समझाने के लिए कविता लिखते थे। इन ग्रन्थों से अलंकार आदि समझना तो कठिन है, किन्तु कविता कभी-कभी काफी मीठी हुई है। मालोपमा का इतना अच्छा उदाहरण हमें आज तक नहीं मिला :

'घन से, तम से, तार से, अंजन की अनुहार।
अलि से, मावस रैन से, बाला तेरे बार।

मतिराम का 'ललित ललाम' राजा यशवंतसिंह का 'भाषा-भूषण' पद्माकर का 'पद्माभरण', दास का 'छंदोर्णव पिंगल', अथवा 'काव्य निर्णय' इसी ढंग के काव्य ग्रन्थ हैं।

हिन्दी गद्य के विकास के साथ ही आलोचना भी आगे बढ़ी और काव्य के गुण-दोष विवेचन का सूत्रपात हुआ। एक बार भद्दे, पीले काग़ज़ पर मोटे, सटे अक्षरों में छपी ग्वाल कवि की भूमिका हमने पढ़ी थी, जो अधिक कुछ समझ में न आई। ब्रजभाषा गद्य का वह आकर्षक नमूना था। भारतेन्दु ने 'कवि वचन सुधा' और अन्य पत्रों मे हिन्दी आलोचना को दृढ़ नींव पर रखा। भारतेंदु रसिक और काव्य-प्रेमी व्यक्ति थे। ब्रजभाषा की फुटकर कविताओं का आपने एक बड़ा संग्रह किया जो पालग्रेव की गोल्डन ट्रेज़री की तरह पुराने हिंदी काव्य का अखंड कोष है।

पुरानी परिपाटी के आलोचकों में अग्रगण्य पं० पद्मसिंह शर्मा, ला० भगवानदीन 'दीन' और पं० कृष्ण बिहारी मिश्र हैं।

बिहारी पर पं० पद्मसिंह शर्मा का 'संजीवन भाष्य' अनमोल वस्तु है। 'यह खाँड की रोटी जिधर से तोड़ो, उधर से ही मीठी है।' आपके गद्य में उर्दू और फ़ारसी की स्थान-स्थान पर छींटें स्वांति वर्षा-सी लगती हैं। हमें खेद है कि 'भाष्य' अधूरा ही रह गया।

बिहारी और केशव के पाठ सुलझाने में लाला भगवानदीन ने भगीरथ प्रयत्न किया। केवल न जाने क्यों आप बिहारी के विचित्र अर्थ भी निकालते थे। वाद-विवाद में पड़ कर आप कड़वी और चुभनेवाली बात भी कह डालते थे। बिहारी का पाठ सुधारने में रत्नाकर का काम अंग्रेज़ी आलोचकों की जोड़ का था। 'बिहारी रत्नाकर' के ढंग के, शेक्सपियर आदि कवियों पर अंग्रेज़ी में अनेक ग्रथ हैं।

पुरानी कसौटियों पर जिस संयत और सुंदर ढंग से पं० कृष्ण बिहारी मिश्र ने काव्य-परीक्षा की, उसका हिंदी में दूसरा उदाहरण नहीं। 'देव और बिहारी' तुलनात्मक आलोचना का हिंदी में अब भी सब से अच्छा ग्रंथ है। मतिराम से मिश्रजी को विशेष स्नेह है। आपके पांडित्य की मिश्री में कोई बाँस की फाँस नहीं।

इस प्राचीन परिपाटी के विरुद्ध हमारे कई आरोप हैं। काव्य की आत्मा रस है। अलंकार गिन कर काव्य की श्रेष्ठता निर्धारित नहीं की जा सकती। कभी-कभी तो अलंकार की अधिकता खटकती है। पद्माकर विशेष अपराधी हैं। बिहारी ने कहा ही है :

भूषण भार सँभारिहैं, क्यों यह तन सुकुमार ?
सीधे पाँव न धर परत, सोभा ही के भार ?

बिना व्यक्तिगत् आक्षेपों के यह पंडितगण कम बात कर सकते थे जैसे 'मिश्र जी भंग की तरंग में रह गये' इत्यादि।

किसने किससे भाव चुरा लिये, इस विषय से भी वह बड़े परेशान रहे। शेक्सपियर तो अपने नाटकों के सभी प्लाटों के लिए दूसरों का ऋणी रहा!

एक नई संस्कृति के संपर्क से हमारे देश के जीवन में नये प्राण आ गये। गहरी निद्रा से जाग कर हमारे साहित्य ने आँखें खोलीं और एक नये ही जग में अपने को पाया। इस काल के आलोचक अतीत के गृह-द्वार पर खड़े भविष्य का अरुणोदय देख रहे हैं। प्राचीन साहित्य का पूरा ज्ञान इन साहित्यकारों को है, किंतु उनके पांडित्य में एक नवीन सजीवता और आकर्षण है।

हिंदी नव साहित्य के इस उपःकाल में पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी एक भारी शक्ति थे। कुछ इसी प्रकार का प्रभाव डा० जॉनसन का अपने समकालीन साहित्य पर था। 'टाइम्स' के संपादक का भी कुछ ऐसा ही मान होता है। 'सरस्वती' के संपादक की हैसियत से द्विवेदीजी ने दृढ़ हाथों से हिंदी साहित्य का संचालन किया। सदा ही द्विवेदीजी के निर्णय ठीक रहे, यह तो नही कहा जा सकता। किंतु आपकी संरक्षिता में हिंदी खूब फली-फूली।

मिश्रबंधु, बा० श्यामसुंदरदास और प० रामचंद्र शुक्ल इसी श्रेणी में है। मिश्र-बंधुओं ने हिंदी-साहित्य का दूसरा इतिहास खोज और परिश्रम से लिखा जिसने 'शिवसिंह सरोज' का स्थान लिया, हिंदी कवियों का श्रेणी-विभाग किया और 'नवरत्न' लिख कर भूलती हुई कविता को फिर से लोकप्रिय बनाया। मिश्र-बंधुओं में साहस और स्वतंत्रता प्रचुर मात्रा में थे, यद्यपि अधिक गहराई तक वे न पहुँच पाये।

बा० श्यामसुंदरदास ने हिंदी साहित्य में बड़ी खोज की है और झगड़ों से बचकर चले हैं। देव और बिहारी के झगड़े

में हिंदी के अनेक साहित्यिक खिंच आये और आपस में काफी गाली-गलौज भी हुआ। अब वर्षों बाद मौन तोड़कर बाबूजी ने देव की सराहना की है। आपके जीवन के दो काम बहुत महत्व के हैं : नागरी प्रचारिणी की स्थापना और शब्द-सागर। नागरी प्रचारिणी की तुलना रायल सोसायटी से और शब्द-सागर की न्यू इँगलिश डिक्शनरी से हो सकती है। बा० श्यामसुंदरदास ने अनेक ग्रंथों की खोज और संपादन में सभा का हाथ बँटाया है। नाट्य-शास्त्र से आपको विशेष दिलचस्पी रही है। 'साहित्यालोचन' में आपने आलोचना-शास्त्र का नवीन पद्धति पर निरूपण किया।

पं० रामचंद्र शुक्ल का हिंदी आलोचना में विशेष स्थान है। आपके व्यक्तित्व की गंभीरता से हृदय में सहज ही श्रद्धा हो आती है। आपकी रुखाई से कुछ चिढ़ भी होती है। इतनी गंभीरता और गहराई तक हिंदी का और कोई आलोचक नहीं पहुँचा। आपने हिंदी साहित्य का काल-विभाग। किया तुलसी, जायसी और सूर की पांडित्यपूर्ण और अभूतपूर्व आलोचना की और काव्य के अंतरतम तक पैठने का निरंतर प्रयत्न किया। हमें खेद है कि हिंदी के नये कवि और लेखकों से आपको सहानुभूति नहीं, और कहीं-कहीं तो आपकी लेखनी में आवश्यकता से अधिक कड़वाहट आ गई है।

नव युग और साहित्य के साथ-साथ नये पारखी भी पैदा हो रहे हैं। पुरानी काव्य-कसौटियों से नये साहित्य की ठीक परख नहीं हो सकती। कहते हैं कि पुरानी शराब नई बोतलों में न भरनी चाहिये ; बोतल टूट जाती है।

इस बार भी नेतृत्व 'सरस्वती' संपादक के हाथ रहा। पं० पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी की आँख 'विश्व साहित्य' की ओर

लगी थी। आपका दृष्टिकोण विस्तृत था और नये आलोचनादर्श आपके सामने थे। कहते हैं कि 'निराला' जी की कविताओं से बख़्शीजी बड़े चकित हुए थे; किन्तु पंत की कविताएँ भी तो धारावाहिक रूप से 'सरस्वती' के पहले पृष्ठ पर निकलती थीं। 'हिंदी साहित्य-विमर्श' में बख़्शीजी ने एक नये दृष्टिकोण से हिंदी साहित्य का सिंहावलोकन किया और विश्व-साहित्य की तुला में हिंदी को तोला।

हिंदी के नये काव्य की अनुभूतिपूर्ण सूझ पं० हज़ारीप्रसाद द्विवेदी को है। प्रति वर्ष जो आप 'विशाल भारत' में नये काव्य-ग्रंथों की आलोचना करते हैं, उसमें आपके ही बताये तीन गुण—कल्पना, चिंतन, अनुभूति—समान मात्रा में बराबर मिलते हैं।

श्री शान्तिप्रिय द्विवेदी गम्भीर अध्ययन, मनन और भावुकता से नये और पुराने साहित्य की आलोचना करते रहे हैं। आपकी इस साधना का फल हिंदी को आगे चलकर अवश्य मिलेगा।

'विश्व भारती' में 'हिंदी कहानी साहित्य' पर जो लेख श्री चंद्रगुप्त विद्यालंकार ने पढ़ा था, वह हिंदी के लिए एक बिल्कुल नई चीज़ था। आदर्श आलोचक के अनेक गुण इस लेख में हमें मिले—साहस, सच्चाई और शैली का ओज। इस लेख में हिंदी साहित्यकारों के छोटे-छोटे नखचित्र हमें विशेष अच्छे लगे। प्रेमचंदजी की बड़ी-बड़ी मूछें, स्वर ऊँचा करके हँसने की आदत और ग्रामीणों का सा वेष; 'प्रसाद' के जीवन-रथ की परिधि, घर से दशाश्वमेध, दशाश्वमेध से घर—चल-चित्र की भाँति यह दृश्य हमारी आँखों के सामने घूम गये।

सत्साहित्य की सृष्टि में हिंदी के पत्रकारों का हाथ बहुत कुछ रहेगा। नये लेखकों को वही घटा-बढ़ा सकते हैं। किसी ज़माने

में 'सरस्वती' और 'माधुरी' से हिंदी को काफी प्रेरणा मिली थी। आजकल 'विशाल भारत' बड़ी तत्परता से नये गुणी खोज रहा है। 'हंस' अपने जीवन के आरंभकाल से अब तक गुटबंदियों से बच कर चला है। जिस साहित्य के प्रचार के निष्पक्ष आलोचक और गुण-ग्राहक हैं; उस साहित्य का भविष्य उज्ज्वल है। 'गुन न हिरानो गुनगाहक हिरानो है।'

आजकल हिंदी साहित्य में भयंकर गुटबंदी, पक्षपात और वैमनस्य हैं। इन तीन कमजोरियों से बच कर चलें ऐसे आलोचक देखने की हमारे मन में अभिलाषा है। हिंदी संपादकों ने यदि निष्पक्षता से काम लिया तो हमारा साहित्य लम्बे डग भरेगा।

आलोचक तो सत्य की निरंतर अनवरत खोज करता है। यही लक्ष्य उसके सामने है। आशा है हिंदी के आलोचक पथ-भ्रष्ट न होंगे। तभी पूर्व में जो झुटपुटा आलोक हमें दीख रहा है, फैलकर हिंदी जग को भर देगा।

●

# रंग-मंच

हिन्दी की अभी तक कोई स्वतंत्र रंग-मंच-परिपाटी नहीं बनी, जिसके अनुकूल हमारे नाटकों की रचना हो। हमारे साहित्यिक नाटक वाचनालय की शान्ति में ही रुचते हैं। नाटक के नाम से जो रचनाएँ रंग-मंच पर खेली जाती हैं, वे साहित्यिक नहीं होतीं। वे पारसी रंग-मंच की दूषित प्रणाली का अनुकरण करती हैं। हिन्दी की साहित्यिक जनता दिन-प्रति दिन बढ़ रही है और सफल साहित्यिक नाटकों का अभिनय देखने को उत्सुक है। ऐसी दशा में हमारे साहित्यकारों का यह कर्तव्य हो जाता है कि रंग-मंच की आवश्यकताओं का ध्यान रखते हुए वे नाटक लिखें। हमें हर्ष है कि हमारे तरुण नाट्यकार इधर ध्यान दे रहे हैं।

भारतीय नाटक की प्राचीन परम्परा लुप्तप्राय है। संस्कृत के सुन्दर, सुगठित नाटक तो हमें अब भी पढ़ने को मिलते हैं, किन्तु पुराने नाट्य-गृहों की परम्परा सर्वथा खो चुकी है। संस्कृत के अधिकतर नाटक राज-सभाओं के अभिनय की चीज़ थे। शाकुन्तल, मालती माधव, मुद्रा-राक्षस, मृच्छकटिक आदि राज-सभाओं के नाटक थे। शायद क्षुद्रक, मालव, लिच्छवि, शाक्य आदि गण-राज्यों में जन-साधारण के रंग-मंच की परम्परा रही हो, जिसका अब कोई चिह्न भी अवशिष्ट नहीं।

ग्रीस के नाट्य-गृहों में हजारों दर्शक बैठ सकते थे। वहाँ नाटक देखना धर्म-कार्य समझा जाता था, क्योंकि नाट्य-द्वारा

वे देवता की अर्चना करते थे। इसी प्रकार शेक्सपियर के सम-कालीन नाट्य-गृहों में जनता अबाध वेग से उमड़ती थी। भारतीय चित्रकला में हमें यह भावना मिलती है। कहते हैं कि अजन्ता की दीवारों के चित्र बौद्ध भिक्षुओं ने बनाये थे। हमारे नाट्य-गृहों में जो जनता उमड़ती है, वह साहित्यिक नाटक से अभी कितनी दूर है ?

भारतेन्दु आधुनिक हिन्दी रंग-मंच के जनक थे। आपने अनेक नाटक लिखे और भारतेन्दु-नाटक-मंडली ने उनका सफल अभिनय भी किया। इस रंग-मंच ने संस्कृत की परिपाटी को फिर से जीवित किया। 'सत्य हरिश्चन्द्र' हमें सस्कृत के नाटकों का स्मरण दिलाता है। इसका रुख बीते हुए युग की ओर है। 'भारत-दुर्दशा' और 'प्रेम-योगिनी' आदि में आधुनिक समाज का प्रतिबिम्ब है। 'चन्द्रावली' वास्तव में काव्य है, जिसका कलेवर मात्र नाटक का रूप लिये है। भारतेन्दु की साधना ने हिन्दी रंग-मंच को जीवन-शक्ति दी, किन्तु फिर भी वह पनप न सका। साहित्य का रंग-मंच से यह मिलन क्षणिक ही रहा।

हिन्दी रंग-मंच को जीवित करने का दूसरा प्रयास व्याकुल भारत-नाटक-मंडली ने किया। व्यवसायी मंडलियों में उर्दू का का ही बोलबाला था। उनके अभिनेता कभी हिन्दी का व्यवहार भी करते, तो विकृत रूप में ; देश की प्राचीन संस्कृति से इनका कोई सम्पर्क न था। 'व्याकुल' का नाटक 'बुद्धदेव' बहुत लोक-प्रिय हुआ। इस नाटक में शुद्ध हिन्दी का व्यवहार हुआ था और भारतीय संस्कृति की भी सच्ची छाप थी। व्याकुल-मंडली के अभिनेता हिन्दी शब्दों का उच्चारण भी शुद्ध करते थे।

इसी समय स्वर्गीय द्विजेन्द्रलाल राय के नाटकों का हिन्दी में अनुवाद हुआ और कालेज यूनिवर्सिटी के छात्रों में इनका

खूब प्रचार हुआ। अव्यवसायी मंडलियों ने स्व० राय महोदय के 'शाहजहाँ', 'मेवाड़-पतन' आदि नाटकों का वर्षों अभिनय किया। इस प्रकार हमारे बीच शुद्ध अभिनय की एक क्षीण परिपाटी जीवित बनी रही।

पारसी नाटक-मंडलियों का ध्यान भी हिन्दी की ओर फिरा। 'न्यू ऐलफ्रड' नाटक-मण्डली के लिए बरेली के पं० राधेश्याम कविरत्न ने 'वीर अभिमन्यु,' 'भक्त प्रह्लाद' आदि नाटकों की रचना की। इनकी भाषा हिन्दी अवश्य थी, किन्तु इन नाटकों में प्रगति का चिह्न मात्र भी न था। ये पारसीक प्रथा की केवल हिन्दी उल्था थे। इन मंडलियों का अभिनय जीवन-हीन, विकृत, परिपाटी-ग्रस्त था। पारसी रंग-मंच हमें जीवन से दूर किसी मिथ्या-जग में पहुँचाता था। वास्तविकता से यह अभिनय कोसों दूर था।

पं० माखनलाल चतुर्वेदी का 'कृष्णार्जुन युद्ध' हिन्दी रंग-मंच के इतिहास में एक स्मरणीय घटना थी। इस नाटक के अनेक सफल अभिनय साहित्य-समितियों ने किये। 'कृष्णार्जुन युद्ध' में साहित्यिकता के साथ-साथ नाट्य-गुण विशेष मात्रा में मौजूद था। पं० बदरीनाथ भट्ट अधिकतर प्रहसन लिखते थे। आपकी नाटिका 'चुंगी की उम्मेदवारी' हास्य में ओत-प्रोत है। हास्यात्मक नाटक का वह प्रखर, निर्मल स्वरूप अभी हिन्दी में नहीं आया, जिसके अभ्यस्त हम शॉ आदि की नाट्य-कला से हो गये हैं।

'प्रसाद' के साथ हम हिन्दी नाटक के इतिहास का नया पृष्ठ पलटते हैं। 'प्रसाद' गम्भीर, सुसंस्कृत और चिन्तनशील व्यक्ति थे। आपने गम्भीर, साहित्यिक नाटकों की तन्मयता से रचना की। आपकी ऐतिहासिक खोज सराहनीय थी। किंवदन्तियों पर आप कभी निर्भर न रहते थे। अतः, 'नाग-यज्ञ,' 'अजातशत्रु,

'चन्द्रगुप्त', 'स्कन्दगुप्त', 'ध्रुव स्वामिनी' आदि आपके नाटक हमारे प्राचीन इतिहास को बड़ी देन है। मेरा अनुमान है कि इन नाटकों का अच्छा अभिनय भी हो सकता है, किन्तु इनकी क्लिष्ट भाषा से अभिनेता कुछ भय खाते हैं। कम से कम विद्यालयों की हिन्दी-उर्दू मिश्रित दर्शक-मंडली इस भाषा के लिए तैयार नहीं। एक अनुशासित साहित्यिक जनता ही इन नाटकों के अभिनय में योग दे सकती है। 'प्रसाद' की कृपा से हमारे भंडार में उच्च-कोटि के साहित्यिक नाटक हैं। किन्तु कोई विशिष्ट रंग-मच उनके अनुरूप हमारे पास नहीं। 'कामना', 'एक घूँट' आदि का अभिनय हम अब भी कर सकते हैं, किन्तु अभी तक इनका जीवन वाचनालय और क्लास-रूम तक ही सीमित है।

इसी कोटि में कवि श्री पन्त का नाटक 'ज्योत्सना' भी आता है। उच्च कोटि की पाठ्य-सामग्री तो यह रहा है, किन्तु इसके अभिनय का कहीं सफल प्रयास हुआ हो, यह हमें ज्ञात नहीं। इस कार्य को हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन सफलतापूर्वक सम्पादित कर सकता है। वार्षिक अधिवेशन के किसी अवसर पर कवि की देख-रेख में इस नाटक का अभिनय हो, तो हिन्दी रंग-मंच के विकास में हमें अनन्य सहायता मिले।

हिन्दी में पिछले वर्षों में नाटक तो खूब लिखे गये हैं, किन्तु उनके अभिनय कम हुए हैं। स्वर्गीय प्रेमचन्द, श्री सुदर्शन, पं० गोविन्दवल्लभ पन्त आदि सज्जन नाटककारों के रूप में हमारे सामने आ चुके हैं। तरुण लेखकों में 'उग्र', 'अश्क', पं० उदयशंकर भट्ट आदि के नाम उल्लेखनीय हैं। 'उग्र' का नाटक 'महात्मा ईसा' उनकी गंभीरतम् कृति है और विषय के अनुरूप ही उसकी महत्ता भी है। 'ईसा' का हास्य बहुत निर्मल और मनोरम है।

नवयुग के नाट्यकारों के लिए हम यह तो अवश्य ही कह सकते हैं कि उनके नाटक अभिनय के लिए लिखे गये हैं, किंतु हिंदी का कोई स्वतन्त्र रंग-मंच नहीं, इस कारण अभी तक वे सजीव नहीं हुए। भारत के उन्नतिशील चित्रपट का प्रभाव रंग-मंच पर भी पड़ेगा। विशेषतः 'न्यू थियेटर्स' के यथार्थवादी अभिनय का प्रभाव अवश्य हिंदी के अभिनेताओं पर पड़ेगा। इस प्रकार हिंदी-नाटक क्रमशः जीवन के निकट आ रहा है। हम इबसेन, शॉ, गॉल्जवर्दी के नाटक पढ़ते हैं। पाश्चात्य चित्र-पट की प्रगति देखते हैं। नये आदर्श हमारे सामने हैं। कब तक हम पारसी-रंग-मंच-प्रणाली के दास बने रह सकते हैं? एक उन्नति का मार्ग रेडियो ने हमारे बीच खोल दिया है। हमें हर्ष है कि कुछ साहित्यिकों के नाटक रेडियो पर अभिनीत हुए हैं।

रंग-मंच का विकास व्यवसायी दल नहीं करेंगे। उसका नेतृत्व साहित्यिक ही ले सकते हैं। छात्र-मंडलियाँ और अन्य व्यवसायी-दल संक्षिप्त नाटक सफलता-पूर्वक खेल सकते हैं। हमें हर्ष है कि हिंदी-संसार का ध्यान एकांकी नाटकों की ओर गया है। श्री भुवनेश्वर वर्मा का 'कारवाँ' और रामकुमारजी का संग्रह 'पृथ्वीराज की आँखें' हमारे सामने हैं। 'हंस' ने भी कुछ पहले एक विशेषांक निकाला था जिसमें केवल एकांकी नाटक थे।

पिछले वर्ष श्री जगदीशचंद्र माथुर के दो अति सुंदर नाटक 'रूपाभ' में निकले; 'भोर का तारा' तथा 'जय और पराजय।' 'भोर के तारे' का प्रयाग और आगरा में बहुत सफल अभिनय हुआ और 'जय और पराजय' से भी वही आशा है। इस श्रेणी के नाटकों की हिंदी रंग-मंच के विकास के लिए बड़ी आवश्यकता है।

हिंदी रंग-मंच के भविष्य की कुछ हम कल्पना कर सकते हैं। भारतीय जनता की अनुभूतियाँ और आशाएँ इस सजीव रंग-मंच में केंद्रित होंगी—भारतीय जीवन के वे निकट होंगी। उसकी भाषा देश के प्रगतिशील जन-समाज की सहज बोधगम्य होगी। उसकी वाणी में जीवन के प्रति आलोचना-भाव होगा। केवल पुराने बेलबूटों की वह रंग-मंच नकल न करेगा। प्राण-भार से आकुल इस रंग-मंच की लोक-प्रियता का अनुमान हम कठिनता से कर सकते हैं। यही रंग-मंच पैरीक्लीज के ग्रीस और शेक्सपियर के इंग्लैण्ड में रचित नाट्य-साहित्य की समता कर सकेगा और कालिदास की मर्यादा का उत्तराधिकारी बनेगा।

किस प्रकार हम उस रंग-मंच की सृष्टि में मदद कर सकते हैं? साहित्यिकों की परिषद् इधर ध्यान दे सकती है। हम एक नाट्य-समिति का सूत्रधार करें जिसमें रवि ठाकुर, शिशु भादुड़ी उदयशंकर आदि का योग माँगा जाय। धन एकत्र कर एक अभिनय-भवन निर्माण किया जाय और समय-समय पर अभिनय योग्य नाटक आमंत्रित किये जायँ। क्या यह बात कल्पनातीत है? हमें ऐसे रंग-मंच की जरूरत है जो हमारी जन-समाज का प्रतिनिधि बन सके, जिसमें हमारी आशा-अभिलाषाएँ प्रतिबिम्बित हों।



# 'प्रसाद' की नाट्य-कला

विगत वर्षों में एक-एक कर हिंदी के कई महारथी उठ गये। काव्य में अब भी नवीन शक्तियाँ जागृत हैं, उपन्यास और कहानी के क्षेत्र में भी काम जारी है। नाटक का क्षेत्र सूना-सा दीखता है।

हिंदी नाटक का भण्डार वैसे भी रीता-सा है। यह आश्चर्य की बात है, क्योंकि इस देश में नाट्य-कला का वरदान देवताओं की ओर से बहुत पहले ही मिला था। ग्रीस के नाटकों की तुलना में सफल नाटक संस्कृत में लिखे गये थे। अब इस जाति की नाट्य-शक्ति क्यों मौन है?

हिंदी में अपना कोई रंगमंच नहीं। पारसी नाटक-मण्डलियों के अभिनेताओं की अयोग्यताओं पर अभी तक हम निर्भर हैं। भारतेन्दु के नाटक रंगमंच के लिए लिखे गये थे। उनमें एक प्रकार की स्फूर्ति और अभिनव जीवन है।

'प्रसाद' जी के नाटक साहित्यिक और काव्य-प्रधान हैं। वाचनालय की शांति में ही उनका रस और जीवन है। रंगमंच के कोलाहल में उनकी सुकुमारता को कौन परख सकेगा? उसके लिए नये रग-मंच की ही नहीं, किन्तु भावुक और सुसंस्कृत द्रष्टाओं की आवश्यकता होगी।

अनेक वर्षों से 'प्रसाद' जी हिंदी के मुख्य नाटककार समझे जाते रहे हैं। उन्होंने दो उपन्यास, अनेक कहानियाँ और काव्य-ग्रथ रचे थे। 'कामायिनी' ने यह सिद्ध कर दिया कि

सर्व-प्रथम तो 'प्रसाद' जी कवि थे, पीछे और कुछ। इस युग के प्रकाशित काव्य-ग्रंथों में शायद 'कामायिनी' का स्थान ही काल सबसे ऊँचा निर्धारित करे।

'प्रसाद' जी के व्यक्तित्व में जो सादगी थी, उसके कारण उनके प्रति मन में श्रद्धा होती है। वह सब साहित्यिक झगड़ों और गुट्टबंदियों से बच कर अनवरत काव्य-कल्पना में लीन थे। जगत् के राग-द्वेष से अलग 'सत्य, शिव और सुंदर' की उपासना में उन्होंने अपना जीवन बिता दिया। इस ढंग के साहित्यिक-साधू जितने इस देश में हों, उतना ही अच्छा।

इतिहास के प्रति 'प्रसाद'जी का प्रबल आकर्षण था। 'कंकाल' में उन्होंने इतिहास का आँचल छोड़ा और भारी ठोकर खाई। उनके अंतर का कवि खँडहरों और प्राचीन भग्नावशेषों के अतीत जीवन की कल्पना कर उत्फुल्ल हो उठता था। उनकी रचनाओं में देश का इतिहास सजीव होकर हमारे नेत्रों के सामने घूम जाता है; जैसे कुछ देर के लिए अजन्ता अथवा बाग़ की गुफ़ाओं के चित्र शताब्दियों की निद्रा से जाग रंगभूमि में आ पहुँचे हों।

'प्रसाद' जी कवि थे। काव्य ही उनके नाटकों का प्रधान गुण था। यदि कविता की परिभाषा 'रसात्मक वाक्य' मान ली जाय, तो 'प्रसाद' जी के नाटक, कहानी आदि रस में डूबे हैं।

काव्यमय भाषा कथा के विकास में बाधा पहुँचाती है। 'कंकाल' में निरंतर 'प्रसाद'जी भाषा के जाल में उलझे। कहानी-लेखक की दृष्टि से आपका मुख्य गुण वातावरण बनाना था। इसमें उनकी भाषा बड़ी सहायक हुई। 'आकाश दीप' की यही सफलता है।

आपके नाटकों में भी भाषा-माधुरी के कारण जीवन तो

तुरत ही आ जाता है, किन्तु चरित्र-चित्रण और कथानक के प्रवाह में कुछ धीमापन है।

'प्रसाद' नाटककार का विकास आसानी से देखा जा सकता है। इतिहास की खोज और चरित्र की सूझ उनकी आरम्भ से ही ऊँची थी। उनके विकास की छाप उनकी भाषा और गीतों पर है। 'राज्यश्री' के गाने कुछ दुर्बल हैं। क्रमशः यह दुर्बलता मिट गई और 'स्कन्दगुप्त' आदि नाटकों में काव्य का काफ़ी आलोक है।

भाषा और भावों का अद्भुत सामञ्जस्य 'कामना' में मिलेगा। बहुधा उनके पात्र गद्य-काव्य ही बोलते हैं। 'कामना' के वातावरण में यह बात खप जाती है।

'कामना' रूपकबद्ध नाटक है। फूलों के द्वीप में तारा की संतान सुख और शांति से बसती है। उसकी उत्पत्ति का हाल 'कामना' में इस प्रकार है :

'जब बिलोड़ित जलराशि स्थिर होने पर यह द्वीप ऊपर आया, उसी समय हम लोग शीतल तारिकाओं की किरणों की डोरी के सहारे नीचे उतारे गये। इस द्वीप में अब तक तारा की ही संतानें बसती हैं।'

समुद्र के पार किसी दूरवर्त्ती देश से आकर 'विलास' ने इस द्वीप की शान्ति नष्ट कर दी। स्वर्ण और मदिरा की सहायता से उसने 'कामना' पर विजय पा ली। द्वीप में अनाचार फैलने लगा।

इसी प्रकार ग्रीस-निवासी सोचते थे कि इतिहास के पहले मनुष्य-जाति का स्वर्ण-युग था। किन्तु Pandora ने पापों की मंजूषा उत्सुकता के कारण खोल कर अशांति फैला दी। इसी प्रकार कहते हैं, उत्सुकता के कारण Eve ने ज्ञान के वृक्ष का फल खा लिया। उसी का फल हम भोग रहे हैं।

'कामना' के कथानक का प्रवाह अविरल है। फूलों के द्वीप में अनेक नये शब्द सुन पड़ते हैं—'ईर्ष्या', 'द्वेष', 'दम्भ', 'पाखण्ड'। 'विवेक' की सहायता से द्वीप-निवासी 'विलास' को निर्वासित करते हैं। क्या फूलों के द्वीप का वह खोया हुआ संतोष उन्हें फिर भी मिल सकता है? काल-चक्र को उल्टा कौन घुमा सकता है? 'प्रसाद' जी दुखान्त नाटक नहीं लिखते; नहीं तो कामना का पटाक्षेप वहाँ हो सकता था, जहाँ 'विलास' 'लालसा' को रानी बनाता है।

'कामना' के गीत भी बहुत मीठे हैं। 'प्रसाद' जी के गीतों का उनके काव्य में विशेष स्थान है। यदि उनके सब नाट्य-गीतों का अलग संग्रह किया जाय तो यह स्पष्ट हो जायगा। इन गीतों में व्यथा, मार्मिकता और कोमलता मिश्रित हैं। 'कामना' का एक गीत तो बहुत ही सुन्दर है :

'सघन बन-बल्लरियों के नीचे
उषा और सन्ध्या-किरनों ने तार बीन के खींचे
हरे हुए वे गान जिन्हें मैंने आँसू से सींचे।
स्फुट हो उठी मूक कविता फिर कितनों ने दृग मींचे?
स्मृति-सागर में पलक-चुलुक से बनता नहीं उलीचे।
मानस-तरी भरी करुना-जल होती ऊपर-नीचे।'

'एक घूँट' में भी कुछ सुन्दर गीत हैं। यथा—

'जीवन-वन' में उजियाली है।
वह किरनों की कोमल धारा
बहती ले अनुराग तुम्हारा।

फिर भी प्यासा हृदय हमारा
व्यथा घूमती मतवाली है।
हरित दलों के अन्तराल से
बचता-सा इस सघन-जाल से
यह समीर किस कुसुम-बाल से
माँग रहा मधु की प्याली है।'

'प्रसाद' जी को हम ऐतिहासिक नाटककार के रूप में देखने के अभ्यस्त हो गये हैं। उनके नाटक बड़ी खोज के बाद लिखे जाते थे। अनेक स्थलों पर हमारे इतिहास का उन्होंने संशोधन भी किया। प्रसिद्ध इतिहास-वेत्ता राखाल बाबू भी इस बात को मानते थे। आपकी भूमिकाओं पर विद्वत्ता और खोज की मुहर है।

'कामना', 'एक घूँट' और 'विशाख' ऐतिहासिक नाटक नहीं हैं, परन्तु इनके वातावरण में प्राचीनता है। जिस समाज के चित्र 'मेघदूत' अथवा 'मालती-माधव' में मिलते हैं, उसी का चित्रण इन नाटकों में है। वह हमारा स्वर्ण-युग था। केवल कला में उसका जीवन सुरक्षित है।

'जनमेजय के नाग-यज्ञ' में आर्य और नाग जातियों का संघर्ष चित्रित है। प्राचीन गुरुकुलों के यहाँ उज्ज्वल चित्र हैं। ऐसे ही वर्णन उपनिषद् आदि ग्रन्थों में मिलते हैं। भावों की प्रौढ़ता और कुशल चरित्र-चित्रण 'नाग-यज्ञ' की विशेषता है।

'अजातशत्रु' में भाषा और भी निखर गई है। 'अजातशत्रु' बुद्ध के जीवन-काल का चित्र है। उस ससय उत्तर भारत के प्रमुख राज्य मगध, कोशल, कोशाम्बी आदि थे। 'स्वप्न-वासवदत्ता' में इन्हीं राज्यों का वर्णन है।

अजातशत्रु ने बिम्बसार का वध किया, इस मत से 'प्रसाद' जी सहमत नहीं। फिर भी बिम्बसार के गाम्भीर्य और अजातशत्रु के लोभ में एक प्रकार का आन्तरिक संघर्ष है। राजकुमार विरुद्धक के वक्तव्य सुन्दर हैं, किन्तु लम्बे हैं। 'अजातशत्रु' का चरित्र-चित्रण उच्च-कोटि का है। उत्तम नाटक के यहाँ सभी गुण हैं।

'चन्द्रगुप्त' 'प्रसाद' जी का सबसे लम्बा नाटक है। आपने यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि मौर्यवंश के राजा मुरा-जात शूद्र नहीं, पिप्पली-कानन के क्षत्रिय थे। भारत के इतिहास में यह युग चिर-स्मरणीय है। कौटिल्य ने इसी समय 'अर्थ-शास्त्र' लिखा था और चन्द्रगुप्त ने Seleukos को पराजित कर भारत का मुख उज्ज्वल किया था।

'मुद्राराक्षस' में कौटिलीय कुटिलता है, वह 'प्रसाद'जी के नाटक में नहीं। यहाँ अधिक आदर्शवाद और भावुकता है। कथानक की जटिलता में 'मुद्राराक्षस' अद्वितीय है। मेगस्थनीज़ के आधार पर 'चन्द्रगुप्त' का आदर्शवाद उचित दीखता है; किन्तु चाणक्य के चरित्र में भी 'प्रसाद' जी ने कुछ उज्ज्वलता दी है! 'मुद्राराक्षस' का स्थान इतिहास में सुदृढ़ है। उसके विरोध में 'प्रसाद' जी ने अपना स्वतंत्र मत बनाकर साहस दिखाया है।

'चन्द्रगुप्त' में 'प्रसाद' जी की देश-पूजा स्पष्ट झलकती है। भारत के प्रति आपका गान इतना सुन्दर है कि राष्ट्र-सभा के अधिवेशनों में गाना चाहिये।

'अरुण यह मधुमय देश हमारा।
जहाँ पहुँच अनजान क्षितिज को मिलता एक सहारा।

× × ×

लघु सुरधनु से पंख पसारे, शीतल मलय समीर सहारे।
उड़ते खग जिस ओर मुँह किये, समझ नीड़ निज प्यारा।'

'ध्रुवस्वामिनी' गुप्त-काल के एक रहस्य पर प्रकाश डालता है। समुद्रगुप्त और चन्द्रगुप्त द्वितीय के बीच एक अन्य सम्राट रामगुप्त के भी कुछ सिक्के मिले हैं। उन्हीं रामगुप्त की कथा यहाँ वर्णित है। 'ध्रुवस्वामिनी' की भाषा में ओज और सौंदर्य्य है। चरित्र चित्रण में प्रौढ़ता है। स्त्री-पात्र विशेष सफल हैं। गुप्तकाल की श्री और अवनति का यहाँ परिचय मिलता है।

'स्कन्दगुप्त' का विषय वही है, जो राखाल बाबू कृत करुणा का। स्कन्दगुप्त भारत का भाल ऊँचा करनेवाले वीरों में थे। हूणों से युद्ध करते समय यह भारत के सम्राट भूमि पर सोये थे। उनके साथ ही गुप्त-कुल की विजय-लक्ष्मी भी लुप्त हो गई। 'प्रसाद' जी के अनुसार दन्त कथाओं के विक्रम स्कन्द ही थे। इन्हीं की राजसभा के कवि कालिदास थे।

नाट्य-कला की कसौटियों पर कसने से 'स्कन्दगुप्त' का स्थान बहुत ऊँचा है। विजया और देवसेना का चरित्र-चित्रण सुन्दर है। स्कन्द, चक्रपालित, बुद्धवर्मा गुप्तकाल की विभूतियाँ हैं। बौद्ध भिक्षु हूणों के साथ मिलकर षड्यन्त्र रच रहे थे। गुप्त-साम्राज्य का वह मध्याह्न-काल था। सूर्य अस्ताचल की ओर झुक चले थे। पुरगुप्त के अशक्त हाथों में राजदण्ड थामने का बल न था। नाटक में इसका सजीव चित्र है।

'स्कन्दगुप्त' की भाषा प्रौढ़, चरित्र-चित्रण कुशल और कल्पना सुकुमार है।

'प्रसाद' ने हिंदी में एक नये ढंग के नाटक की सृष्टि की। 'चंद्रावली' काव्य-प्रधान नाटक था, किन्तु उसमें नाटक की

अपेक्षा काव्य ही अधिक था। 'प्रसाद' के नाटक सर्वप्रथम साहित्य की विभूति हैं; किंतु उचित परिस्थितियों में अभिनय के योग्य भी हैं।

अनेक उच्च कोटि के पात्रों से उन्होंने हिन्दी नाटक का भंडार भरा है। आपके पात्र अधिकतर सुकुमार, भावुक और आदर्शवादी होते हैं। स्वयं 'प्रसाद' ऐसे थे; फिर उनके पात्र कहाँ से भिन्न होते? स्त्री-पात्रों में नारीसुलभ कोमलता लाने में 'प्रसाद' विशेष सफल हुए। मध्यम कोटि के चरित्र 'प्रसाद'जी से हमको नहीं मिले, न मानव-स्वभाव की जटिलता।

'प्रसाद' को हिंदी का Scott कहा जा सकता है। हमारे प्राचीन इतिहास के भग्नावशेषों की आपने रक्षा की है और इतिहास के कङ्काल में जीवन-संचार किया है।

भाषा के प्रति 'प्रसाद'जी का मोह कुछ अधिक था। मधुर भाषा में लीन हो वह और सब भूल जाते थे। चरित्र-चित्रण और कथानक का भी महत्त्व आँखों की ओट हो जाता था।

'प्रसाद' के नाटकों में व्यथा का भार रहता है। इसके लिए आप विशेष चरित्र गढ़ते हैं। आपके गीत व्यथा से ओत-प्रोत होते हैं। किंतु भारतीय परम्परा के अनुसार आप दुःखांत नाटक नहीं लिखते। नाट्य-शाला से दर्शक हल्के हृदय लौटें, यह हमारे नाटककारों का सदैव लक्ष्य रहा है।

'प्रसाद' कवि हैं, दार्शनिक नहीं। आपके नाटकों से हमें कोई विशेष संदेश नहीं मिलता। जीवन के अनेक दृश्य—पीड़ा के, सुख के, आह्लाद के—आपने डूबे हैं। रंगीन कल्पना में डूबोकर आप उन्हें चित्र-पट पर खींच देते हैं। किन्तु इस उदासीन कलाकार की अंतरात्मा भी मनुष्य की वेदना के प्रति अधिक आकर्षित होती है।

जीवन के इस चित्र-विचित्रित स्वप्न को देख आज कलाकार की आँखें बंद हैं। क्या किसी मधुमय जगत् में देव उसे जीवन की पीड़ा का रहस्य समझाने में सफल हुए हैं ?



# एकांकी नाटक

एकांकी नाटक का लम्बे नाटक से लगभग वही सम्बन्ध है, जो कहानी का उपन्यास से। इनमें केवल लम्बाई का ही अन्तर नहीं है। दोनों विभिन्न जातियों की रचनाएँ हैं। एक में जीवन के किसी विशेष अंग की झलक रहती है, चरित्र का कोई एक पहलू, कोई घटना-संकेत दूसरे में जीवन की जटिलता, चरित्र की गुत्थियाँ, घटना-चक्र का नर्त्तन। एकांकी नाटक की कला अलग अपनी है। थोड़े से समय में दर्शक को जीवन की विषम समस्याओं का कुछ अनुमान करा दे, यह एकांकी नाटक का लक्ष्य है।

एकांकी नाटक की आयु अधिक नहीं हुई। वैसे तो छोटे-छोटे दृश्य पुरातन से रंगमंच पर दिखाये गये हैं। अंग्रेजी के पुराने नाटक Everyman अथवा The four Pr. एक प्रकार के एकांकी नाटक ही हैं। कठपुतलियों के तमाशे जिनसे रंगमंच के विकास का घना सम्बन्ध है, एकांकी नाटक के-से ढँग पर ही ढले थे। किन्तु महासमर से कुछ वर्ष पूर्व—जब अंग्रेजी रंगमंच लगभग एक शताब्दी की गहरी निद्रा से आँख मलकर उठ रहा था—एक नये ढंग के छोटे नाटक का जन्म हुआ और शीघ्र ही वह लोकप्रिय भी हो गया। अमेरीका में एकांकी नाटक का विशेष स्वागत हुआ, क्योंकि स्वभाव से ही अमेरीकानिवासी षट्रस व्यञ्जन पसन्द करते हैं! एक लम्बे गंभीर नाटक की अपेक्षा दो विभिन्न ढंग के छोटे नाटक देखना उन्होंने अधिक अच्छा समझा!

कहते हैं कि यह युग बड़ा तीव्रगामी है। इसे पल मारने का भी अवकाश नहीं। लन्दन अथवा बम्बई ऐसे नगर में ग्रामीण सोचता है कि कहीं आग बुझाने सब कोई भागे जा रहे हैं। रेल, तार और वायुयान के इस गतिशील युग में कौन वह अन्त न होनेवाले ग्रन्थ पढ़े—जिनमें जीवन की अचल घड़ियाँ ही सुरक्षित हैं? अथवा कौन रात में थका-माँदा घंटों में कठिन 'सीट' पर बैठ अपनी नींद ख़राब करे? इस युग की तन्मयता भी महासमर ने नष्ट कर दी। उन चार वर्षों में गम्भीर नाटक को रंगमंच से हल्के, संगीत-प्रधान प्रहसन ने निकाल बाहर किया। दर्शक अपने को भूलने के लिए ही रंग-भूमि में पहुँचते थे। एकाग्र साहित्य-साधना की किसी को इच्छा न रही।

ऐसे ही अनेक कारणों से एकांकी नाटक का पश्चिम के साहित्य में उत्थान हुआ। रंगमंच का स्वामी केवल अपना लाभ देखता है। कला की परख उसके पास नहीं। इन वणिकों और पेशेवाले अभिनेताओं से रंगमंच का उद्धार करने को इंगलैण्ड में अनेक स्वतन्त्र नाटक मंडलियाँ बनीं। विद्यालयों और मनोरंजन के लिए अभिनय करनेवाले समाज में एकांकी नाटक का खूब स्वागत हुआ।

पश्चिम के नाटक-साहित्य में जो अब नया जीवन संचार है, उसका एक चिन्ह एकांकी नाटक की सफलता भी है। जन-साधारण में जो नाट्य-कला के प्रति उत्साह है, उसे एकांकी नाटक से बेहद सहायता मिली है।

अंग्रेज़ी में एकांकी नाटक पुस्तक-बद्ध हो गये हैं। पठन-पाठन के लिए अनेक मालाएँ उपलब्ध हैं। शॉ ( Shaw ), गॉल्ज़वर्दी ( Galsworthy ), येट्स ( Yeats ) आदि महारथियों ने भी अनेक एकांकी नाटक लिखे हैं। शॉ का सर्व-प्रसिद्ध संक्षिप्त नाटक

The man of Destiny नैपोलियन का रेखा-चित्र है। The Dark Lady of the Sonnets शेक्सपियर के जीवन की एक किंवदन्ती का मनोरंजक और कुछ व्यंग लिए वर्णन है। शायद सभी एकांकी नाटकों में अग्रगण्य और प्रभावशाली Synge का Riders to the sea है। इस छोटे-से दुःखान्त नाटक में बड़ी व्यथा भरी है और इसकी सीधी-सादी भाषा में काव्य की आत्मा छिपी है।

पश्चिम में एकांकी नाटक के 'लघु जीवन' का इतिहास अभी से गर्वपूर्ण है। पाश्चात्य जीवन की अनेक अनुभूतियाँ यहाँ सुरक्षित हैं—उनके मधुर स्वप्न, मदिर विलास, आशा, अभिलाषाएँ, उनका हास्य, जीवन के प्रति उनके दृष्टिकोण। साहित्य के जीवन का यही प्रमाण है।

हिन्दी का कोई स्वतन्त्र रंगमंच नहीं। हमारे रंगमंच पर पारसी कम्पनियों का अधिकार है। 'भारतेन्दु' और 'व्याकुल' नाटक-मंडलियों ने हमारे रंगमंच को साहित्यिक बनाने में भगीरथ प्रयत्न किया, किन्तु लोकमत प्रगतिशील न होने के कारण यह प्रयास विफल रहा। हिन्दी के नाटक केवल पढ़े जाते हैं। वाचनालय की शान्ति से बाहर उनका जीवन नहीं। इसका प्रबल अपवाद 'एक भारतीय आत्मा' का 'कृष्णार्जुन युद्ध' था।

'भारतेन्दु' हमारे पहले नाटककार थे। उनके नाटक भी अभिनय के लिए लिखे गये थे। यद्यपि 'चन्द्रावली' को नाटक की अपेक्षा काव्य कहना अधिक उपयुक्त होगा। भारतेन्दु के नाटकों में एक प्रकार की हलचल और उद्दाम यौवन है। आपका असम्पूर्ण नाटक 'प्रेमयोगिनी' संक्षिप्त नाटक समझा जा सकता है, यदि हम उसे केवल जीवन का एक टुकड़ा समझें। पं० बद्रीनाथ भट्ट बड़े मनोरजक प्रहसन लिखते थे। 'चुङ्गी की

किन्तु अब भी आप कह उठते हैं :

'रक्त से सींची गई है
राह मन्दिर-मस्जिदों की,
किन्तु रखना चाहता मैं
पाँव मधु-सिंचित डगर में।
पाप की हो गैल पर
चलते हुए ये पाँव मेरे,
हँस रहे हैं उन पगों पर
जो बँधे हैं आज घर में ॥'

हाल में ही 'बच्चन' के नये सौ गीतों का संग्रह 'निशा-निमन्त्रण' निकला है। इन गीतों में Elegy का भाव है। 'रात्रि के अन्धकार-पूर्ण वातावरण से अपनी अनुभूतियों को रंजित कर' आपने यह गीत तैयार किये हैं। दुःख का भाव जो सदैव 'बच्चन' की कविता में प्रमुख रहा है, इन गीतों में कुछ अधीर और दुःसह रूप में प्रकट हुआ है। अपने लिए आप कहते हैं :

'डर न लगे सुनसान सड़क पर,
इसी लिये कुछ ऊँचा स्वर कर
विलग साथियों से हो कोई पथिक, सुनो, गाता आता है।
अन्धकार बढ़ता जाता है!'
'अन्तरिक्ष में आकुल-आतुर,
कभी इधर उड़, कभी उधर उड़

पन्थ नीड़ का खोज रहा है पिछड़ा पंछी एक—अकेला !

बीत चली सन्ध्या की बेला !'

इन गीतों में 'बच्चन' ने एक 'साथी' की कल्पना की है। उसी को गुनगुनाकर आपने अपने गीत सुनाये हैं :

साथी, अन्त दिवस का आया ।'

अपने नये संग्रह 'एकान्त सगीत' में, आप एकाकी हैं। दैव ने ही आपका जीवन-संगी छीन लिया।

आशा है, कठोर चिकित्सक काल आपके इस असह्य पीड़ा-भार को कुछ हल्का कर देगा। कवि 'बच्चन' तो निरन्तर उन्नति के पथ पर हैं। 'निशा-निमन्त्रण' पूरा करके आपने गीतों की एक नई माला शुरू कर दी है। आज 'बच्चन' की काव्य-धारा अदम्य वेग से बह रही है। आज आपके कण्ठ का उमड़ा गान रोके नहीं रुकता :

'मैं मौन खड़ी किस भाँति रहूँ,

जब बज उठते हैं पग-पायल !'

प्रगति की ओर जाते हुए इस कवि से हिन्दी को बड़ी-बड़ी आशाएँ हो रही हैं। नियति ने उसका जीवन पीड़ा से भर दिया है। किन्तु जो उसका गीत उमड़कर कुछ दिन तक कण्ठ में अवरुद्ध था, फिर फूट निकला है। उसके जीवन में अब एक नया व्यवधान और संयम आ रहा है। किन्तु हम आशा करते हैं कि यह विद्रोह की चिनगारी उसके हृदय में सदा ही जलती रहेगी ; क्योंकि असंतोष ही मनुष्य का जीवन है !



# नरेन्द्र

हिन्दी के तरुण प्रगतिशील कवियों में नरेन्द्र का स्थान ऊँचा है। जिस गति से आप आगे बढ़ रहे हैं, उसे ध्यान में रखते हुए आप शीघ्र ही काव्य-प्रासाद के एक प्रमुख स्तम्भ बन जायँगे।

नरेन्द्र अपने पहले दो प्रकाशन 'शूल-फूल' और 'कर्ण-फूल' में संकलित रचनाओं का अलग संग्रह 'प्रभात-फेरी' निकाल चुके हैं। आपकी नयी रचनाओं का संग्रह 'प्रवासी के गीत' नाम से निकला है। आपकी नयी कविता 'ज्येष्ठ का मध्याह्न' आपके भविष्य की ओर इशारा करती है। इस कविता में कुछ नया ही संगीत और विचार-विन्यास है। अजगर के समान हमारे समाज के ऊपर आरूढ़ शक्तियों का यहाँ निदर्शन है और कवि की आत्मा का मुक्त-संगीत :

> 'ज्यों घेर सकल संसार, कुण्डली मार
> पड़ा हो अहि विशाल,
> आक्रान्त धरा की छाती पर
> गुम-सुम बैठा मध्याह्न-काल !'

नरेन्द्र का मधुर व्यक्तित्व अनायास ही मन उनकी ओर आकृष्ट करता है। आप गर्व-मुक्त चिन्तनशील, सहज-भावुक कवि हैं। विश्व-साहित्य के मापदण्ड आपके पास हैं, अतएव

अहम् की मात्रा आप में नहीं-सी है। आप अपने छोटे-से जीवन में ही वेदना-भार से दब चुके हैं, अतः आपके काव्य का भाव-स्रोत भी विकल उमड़ पड़ा है :

'मैं सब दिन पाषाण नहीं था !
किसी शापवश हो निर्वासित
लीन हुई चेतनता मेरी,
मन-मंदिर का दीप बुझ गया,
मेरी दुनिया हुई अँधेरी !
पर यह उजड़ा उपवन सब दिन
बियाबान सुनसान नहीं था !
मैं सब दिन पाषाण नहीं था।'

अब शायद नरेन्द्र अपने जीवन के इस पीड़ा-भार से मुक्त हो चुके हैं और अतीत को भूल भविष्य की ओर अपने नेत्र उठा रहे हैं।

हिन्दी के सौम्य कवि श्री पन्त का निरन्तर सहवास आपके काव्य और व्यक्तित्व दोनो के लिए श्रेयस्कर सिद्ध हुआ है। आपकी आत्मा की सहज काव्य-धारा में और भी गति आ गई है और गुटबन्दियों के राग-द्वेष से विलग आप चिन्तन और सृजन के जग में लीन हैं :

'एक हृदय की कायरता है
और दूसरी, छलना मन की,
इन दोनों के संग-सहारे,
चलती जाती गति जीवन की !'

नरेन्द्र की आत्मा की सरलता और माधुरी आपके बाह्य रूप में भी मानो प्रकट हुई है। आपको देखकर आपके कविता-संग्रह 'कर्णफूल' के प्रथम नामकरण 'सरल-सुमन' की याद आती है।

अपने जीवन के उषःकाल में जो नरेन्द्र ने गीत गाये थे, वह आज विस्मृत से हैं। 'शूलफूल' और 'कर्णफूल' की पुरानी प्रतियों में वे खो गये हैं। उन कोमल, सुकमार, गुलाबी गीतों से कवि को अब सन्तोष नहीं :

'खोलो, अवगुंठन खोलो !
प्यासे नयन भ्रमर-से आकुल,
कमलनयनि ! दर्शन को व्याकुल,
अधर अधीर मधुर चुम्बन को,
श्रवन तृषित कोकिल-कूजन को।
बोलो, मधुमयि, कुछ बोलो !
खोलो, अवगुंठन खोलो !'

संघर्ष की काल-रात्रि में प्रणय के मधुर छन्द खोकर अब समरभूमि से कवि ने 'प्रवासी के गीत' लिखे हैं :

'साँझ होते ही न जाने छा गई कैसी उदासी ?
क्या किसी की याद आई, ओ विरह-व्याकुल प्रवासी ?'

तरुण कवि की प्रेरणा स्वभावतः प्रणय, प्रकृति और शृङ्खला-बद्ध समाज में स्वाधीनता की ओर होती है। नरेन्द्र के अगणित गीत किसी अनजान प्रेयसी के रूप की खोज हैं :

'आएगी वह कौन लाज-सी
आज स्वर्ण-हंसों के रथ में ?
किसके लिए आज प्राची ने
बिछा दिये है पाटल पथ में ?'

'कौन, कौन, वह स्वप्नागंतुक,
जिसके पग-पायल की रुन-झुन
बजी आज मेरे अन्तर में,
हूँ अधीर जिसकी पग ध्वनि सुन ?'

उषःकाल का वह उल्लास अब समय की गति में खो गया और कवि का जीवन अथक पीड़ा का बन्दी बना है ।

'मधुमास स्वयं ही चला गया
आया जैसे वह अनायास !'

यौवन के प्रभात में कवि ने प्रकृति-बाला को भी रुचिर पल्लव भेंट किये । इन गीतों के रंग चटख और गहरे थे और रेखाएँ पुष्ट, दृढ़ हाथों से खिंची :

'देखा करता हूँ गंगा में उगता गुलाब-सा अरुण प्रात
यमुना की नीली लहरों में नहला तन, उठती नित्य रात !
गंगा-यमुना की लहरों में, कण-कण में मणि नयनाभिराम
बिखरा देती है साँझ हुए नारंगी-रंग की शान्त शाम !'

'स्वर्णिम मयूर-से नृत्य किया करते उपवन में गोल्डमोहर,
कुहका करती पिक छिप-छिप कर तरुओं में रत प्रत्येक प्रहर

भर जाती मीठी सौरभ से कड़वे नीमों की डाल-डाल
चलदल पर लद जाते असंख्य नव-दल-प्रवाल के जाल लाल !'

इन गीतों में बसन्त का मिठास और सौरभ था जो अब अदृश्यप्राय है :

'मधुमय स्वर से सिञ्चित मधुबन,
सुरभित नीम, नवल-दल पीपल,
मधु में बौरे आम मञ्जरित,
फैले द्रुम-द्रुम विद्रुम-से दल,'

× × ×

पिक-श्यामल मँडराते अलिदल !
मुह-मुह कुहु-कुहु कुहुकी कोयल !'

किन्तु आज तो कवि कहता है :

मैं मरघट का पीपल तरु हूँ
घड़ी-घड़ी यमदूत याम नित
घड़ी-घंट-( जिनमें सुधि का जल )—
बाँध रहे हैं तृषित कंठ में
करने आगत का उर शीतल,
पर क्या मेरी प्यास बुझेगी ?
मैं मरघट का पीपल तरु हूँ !'

फिर भी आप जब कभी गुन-गुना उठते हैं ;

'मेरा घर हो नदी किनारे ।'

अब भी फिर-फिर बसन्त आता है, किन्तु अब कवि का दृष्टिकोण कुछ भिन्न है। वह कोमलता और माधुरी का आँचल छोड़ सत्य और शक्ति की खोज में है :

'पतझर के दिन भी बीत चले,
पल्लव-पुष्पों से वृक्ष भरे।
यों ही मधु के हलकोरों से
हो जायेंगे फिर बाग हरे!'

× × ×

'पीपल की नंगी डालों पर
आ गईं पत्तियाँ लाल-लाल।
पुर जाती भरते घावों पर
जैसे हल्की मृदु लाल खाल!'

'नव शिशु की अविकच त्वचा-सदृश
खो देंगे पत्र मृदुल लाली,
कुछ हरितपीत, फिर हरितश्याम
होगी तरु की डाली-डाली!'

कवि अब प्रकृति का केवल रुपहला रूप ही नहीं देख रहा, वह प्रकृति में संघर्ष और पीड़ा का जन्म भी देखता है। इस प्रकार उसकी कल्पना अपनी परिधि बढ़ा रही है और नया बल उसके गीत में भर रहा है।

नरेन्द्र की कविता में, विशेषकर 'प्रवासी के गीतों' में अकथ पीड़ा भरी है। यद्यपि उसे क्षणभर के लिए ज्योति का भास

हुआ, किन्तु तुरन्त ही अन्धकार ने पथ मेट दिया। अब तो चारों ओर उसे निराशा ही दीखती है :

'क्या उस-सा ही कोई निराश, कोई उदास
होगा ऐसा विश्रान्त पथिक,
यह जीवन ही बन गया जिसे अविकल प्रवास!'

यह निराशा नरेन्द्र की कविता का ही नहीं, परन्तु आधुनिक काव्य-मात्र की आत्मा का लक्षण है। इतिहास के किसी युग में मनुष्य और जातियाँ अपनी प्रगति का मार्ग प्रशस्त देखते हैं, और उनके साहित्य में उल्लास भर जाता है। ऐसा युग ग्रीस में पैरीक्लीज के ऐथेन्स, एलिजबैथ के इंगलैण्ड और कालिदास के भारत में था। हिन्दी के कवियों ने भक्ति में अपनी आत्मा डुबा अपनी संस्कृति की रक्षा की थी। इस युग में संस्कृति की रक्षा कठिन दीख रही है, और मनुष्य को अन्धकार में हाथ मारा नहीं सूझ रहा; कवि विकल अपनी तन्त्री सँभालता है, किन्तु गीत उसका उठ नहीं पाता। कवि समाज से विलग नहीं, अतः समाज की पीड़ा उसके गीत में भर जाती है।

नरेन्द्र ने अपने वक्तव्य में इस निराशावाद का गम्भीर और मार्मिक विवेचन किया है :

'ब्रिटिश सत्ता के स्तम्भ उच्च राज-कर्मचारी, ऊँचे पेशेवाले (बड़े वकील, डाक्टर, इंजिनियर) थोक माल खरीदने और बेचनेवाले व्यवसायी और व्यापारी, राजा और नवाब, बड़े जमीदार और ताल्लुकेदार, ये सब आज के उच्च वर्ग में शामिल हैं। इनकी शिक्षा, संस्कार और जीवनचर्या इन्हें इस योग्य नहीं रहने देते कि ये हमारे साहित्य की ओर कृपा-कटाक्ष कर सकें। मध्यवर्ग, जिसमें बेकार शिक्षितों, कवियों और लेखकों की भी

गणना होनी चाहिये, के अन्तर्गत आदलती अहलकारों की श्रेणी से लेकर उच्च वर्ग की ओर ऊर्द्धमुख किन्तु अपने सौभाग्य के कारण अंशतः स्वयं सन्तुष्ट सफल सांसारिक आते हैं। स्पष्ट है कि इन पिछले सांसारिक जीवों के बीच साहित्यिकों के लिए कोई स्थान नहीं। तब क्या कवियों के इन्द्रधनुषी स्वप्नों और आध्यात्मिक आकाश-कुसुमों के गुणग्राहक अकिंचन, पद-दलित, प्राकृत जनता में मिलेंगे, जब कि हमारी जनता को गला घोंटनेवाली गरीबी और गुलामी के भार से साँस लेने तक की फ़ुरसत नहीं?...ऐसी अवस्था में कवियों का निराशावादी हो जाना स्वाभाविक था...जिनकी दृष्टि अन्तर्मुखी थी उन्हें सब 'हालोमैन' के रूप में दिखलाई पड़े और जिनकी प्रवृत्तियाँ बहिर्मुखी थीं, उनके सामने 'वेस्टलैण्ड' का प्रसार था।...'

नरेन्द्र स्वयं निराशावादी नहीं हैं। आप प्रगति में विश्वास करते हैं। 'कला के मंदिर का यह पुजारी प्रेम, सत्य, शिव और सुन्दर पर आक्रमण करनेवाले आततायी सर्पों के साथ आमरण संघर्ष में संलग्न है। यह आधुनिक 'लाकून' क्या अपनी और अपनी कविता की रक्षा कर सकेगा? यह निश्चित है कि जब तक वह व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन की विषमताओं और उनसे प्रोत्साहन पाकर पैदा होनेवाले अन्तर के अविश्वास (भाग्यवाद) और दुःखवाद के दोनो विषधरों को तोड़ न डालेगा, तब तक वह अपने क्षयरोग का उपचार न कर सकेगा।'

नरेन्द्र के काव्य में युग की पीड़ा है, किन्तु उससे भी अधिक किसी व्यक्तिगत् पीड़ा ने 'प्रवासी के गीत' में कठिन अवसाद भर दिया है। सभी दिन 'मलिन ठीकरे-सा निष्प्राण' कवि नहीं था। 'प्रवासी के गीत' अधिकतर वियोग के गीत हैं, जो मनुष्य-जीवन के साथ लगे ही रहेंगे।

नरेन्द्र प्रगतिवादी हैं। आपका विश्वास है कि 'आज का संक्रांतिकालीन जीवन शाश्वत नहीं, केवल सामयिक है।' कवि को 'अपनी रक्षा करने के लिए सामाजिक और राजनीतिक प्रगति के साथ चलना होगा, दोनो क्षेत्रों में उसे क्रान्ति उपस्थित करने के लिए पूरा सहयोग देना होगा। एकाकी बने रह कर वह अपनी रक्षा न कर सकेगा।' आपकी 'प्रभातफेरी' उस क्रान्ति की पुकार है :

'आओ, हथकड़ियाँ तड़का दूँ, जागो रे नतशिर बन्दी !

उन निर्जीव शून्य श्वासों में
आज फूँक दूँ लो नवजीवन,
भर दूँ उनमें तूफानों का,
अगणित भूचालों का कंपन,

प्रलय-वाहिनी हों, स्वतंत्र हों, तेरी ये साँसें बन्दी।'

आपने 'विज्ञान', 'रूढ़िवाद', 'इतिहास', 'बबूल', 'वेश्या' आदि अनेक कविताएँ लिखी हैं। जिनमें जीवन के प्रति एक नया दृष्टिकोण है और भविष्य को आशा का संदेश है। 'बबूल' कहता है :

'कंटकमय जीवन आजीवन
पर मैं निर्भय विश्वासी हूँ,
हूँ समर्थ, मैं सबल सनातन,
पर नित-नव बल अभिलाषी हूँ

सफल बनूँ, यदि बरसें काँटे नभ से शत-शत-धार।'

इस प्रकार जग-वाणी में नया ओज भर सकता है और

एक नये युग का जन्म, जहाँ दुःखदैन्य न हों! नहीं तो जीवन में इन बन्दी साँसों को लेते रहना निस्सार है। 'प्रयाग' नाम की कविता में कवि ने लिखा है:

'यह जीवन चंचल छाया है,
बदला करता प्रतिपल करवट,
मेरे प्रयाग की छाया में
पर अब तक जीवित अक्षयवट!
क्या इसके अजर पत्र पर चढ़
जीवन जीतेगा महाप्रलय?
कह, जीवन में क्षमता है यदि
तो तम से हो प्रकाश निर्भय!
'मैं भी फिर नित निर्भय खोजूँ
शाश्वत प्रकाश अक्षय जीवन,
निर्भय गाऊँ, मैं शान्त करूँ
इस मृत्यु-भीत जग का क्रन्दन!
है नये जन्म का नाम मृत्यु,
है नई शक्ति का नाम ह्रास,
है आदि अन्त का, अन्त आदि का
यों सब दिन क्रम-बद्ध ग्रास!'

इसी आशा से कवि का जीवन-दीप 'स्नेह-रहित भी टिम-टिमा रहा है।

नरेन्द्र के कोष में परिपाटी के काव्य की सभी निधि है : भाषा-सौष्ठव, रंगीन कल्पना, भाव-श्रोत। किन्तु इसके अतिरिक्त भी समाज की मर्मव्यथा से उनके गीत में नया बल आ रहा है। इसी कारण हम आपको भविष्य के बढ़ते कवि के रूप में देखते हैं।

आपकी भाषा का सहज मिठास हमें काव्य में सुगमता से नहीं मिलता। श्रीमती महादेवी वर्मा अवश्य किसी अनमोल साँचे में अपने शब्द गढ़ती हैं। 'पन्त' की क्लिष्ट वाणी, 'निराला' का ओज और शक्ति, भगवतीचरण वर्मा, 'नवीन' अथवा 'बच्चन' की उर्दू-भार से झुकी किन्तु सुष्ठ भाषा—इनमें अपना अलग आकर्षण है ; किन्तु यह सहज माधुरी तो स्वयं ही कविता का जीवन है :

'कब बीते दिन फिरे किसी के ?
लौटा कब बहता सरिता-जल ?
लहरों की मृदु थपक-ताल में
सुन लोरी तट-सा ही निश्चल,
सो जाऊँ फिर नदी किनारे !
मेरा घर हो नदी किनारे !'

आपके अनेक शब्द-चित्र पाठक की स्मृति पर लिख जाते हैं :

'पके जामुन-से रङ्ग की पाग
बाँधता लो आया आषाढ़ !'
'चढ़ लपटों के स्वर्ण गरुड़ पर
फैलेगी जागृति की ज्वाला !'

'पल्लव के रुचिर किरीट पहन—
आता अब भी ऋतुराज वहाँ ।'

अथवा— 'आयेगी वह कौन ताज-सी
आज स्वर्ण-हंसों के रथ में ?'

हिन्दी के सौभाग्य से अनेक व्यक्तिगत् निराशाओं और विपत्तियों की मार से भी इस तरुण कवि के कण्ठ का गीत-श्रोत सूखा नहीं, वरन् कुछ अधिक तरल ही हो गया है। काव्य के पिछले मील-स्तम्भों को भूल अब वह भविष्य का पथ खोज रहा है। उसके काव्य-प्राण में नवशक्ति भर रही है। उसका छन्द-मुक्त हो गया है; उसका नया प्रयास किसी हद तक प्रयोगात्मक है। कुण्डली मारे जो सर्प उसकी आत्मा पर जमा बैठा है, उसे वह तोड़ने की चिन्ता में लीन है। नरेन्द्र की बिल्कुल नयी कविता 'ज्येष्ठ का मध्याह्न' हमें कुछ ऐसा अनुमान देती है :

'मध्याह्न-काल ज्यों अहि विशाल
केन्द्र में सूर्य,
शोभित दिन-मणि से गर्वोन्नत ज्यों भीम भाल !'

उस अजगर की मणि-सी ही चमक इस कविता में भी है। शक्ति की ओर जाते हुए इस सुकुमार कवि का भविष्य हिन्दी संसार उत्सुकता से देख रहा है और इस आशा से कि उसकी वाणी में 'अगणित तूफान और भूचालों का कंपन' भर जावेगा।



# 'दिनकर'

हिन्दी के प्रगतिशील साहित्य में 'दिनकर' का अपना विशेष स्थान है। आपके काव्य ने प्राचीन परम्परा को त्याग समाज और संस्कृति के बिगड़ते रूप को पहचाना है, और इस भाव-जगत् में रहकर छन्द-रचना की है। 'दिनकर' की आत्मा को तरुण जीवन की उमड़ती उमंगों ने अपनी ओर खींचा है, किन्तु एक अकर्मण्य विलास-प्रिय संकुचित गुट के बोधगम्य छन्द आपने अधिक नहीं लिखे। यद्यपि आपकी कविता युग धर्म के अनुसार अन्तर्मुखी, गीत-प्राधान्य लिये दुख में डूब रही है, फिर भी आपकी चेतनता देश और समाज की परिस्थितियों से विमुख नहीं हो सकी है। इस करुण-क्रन्दन के प्रति 'दिनकर' ने विवश हो अपने कान नहीं बन्द कर लिये, यह उनकी विभूति है; और न 'दिनकर' के छन्द निर्द्वन्द ज्ञान-चेतना के फलस्वरूप 'गीत-गद्य' ही बन गये हैं। 'दिनकर' का काव्य किसी जीवित 'विस्यूवियस' का तरल, उष्ण लावा है और क्रान्ति की सूचना है।

'रेणुका' और 'हुंकार' अभी 'दिनकर', की दो रचनाएँ हिन्दी-संसार के सामने आई हैं। 'रसवन्ती' प्रकाशित होनेवाली है।

'हुंकार' में 'दिनकर' का परिचय इस प्रकार दिया गया है:

'दिनकर' की आँखों ने अभी कुल तीस बसन्त देखे हैं।

गंगा-किनारे के सेमरिया (ज़िला मुँगेर, बिहार) नामक किसानों के गाँव—घोर देहात—में जन्म लेकर भी पटना विश्व-विद्यालय का वह सम्माननीय स्नातक है।

उसके अपने विनोद के शब्दों में उसका आज का पेशा लोगों के बालिग़-नाबालिग़ होने का सार्टिफिकेट देता है, यानी वह सब-रजिस्ट्रार है।

× × ×

गेहुँआ रंग, छरहरा बदन, गुलाबी चेहरा—दिल में धधकता अंगारा, जिसपर इन्द्र-धनु खेल रहे!

अंगारा, जिस पर इन्द्र-धनु खेल रहे—दिनकर की आत्मा, रचना का यही संक्षिप्ततम परिचय है।'

'दिनकर' के काव्य की शुरूआत यौवन-सुलभ सौन्दर्योपासना से होती है। प्रकृति का सौन्दर्य, जीवन का शृंगार, रूप की प्यास :

'व्योम-कुंजों की सखी, अयि कल्पने!
आ उतर, हँस ले ज़रा बनफूल में।'

बाद में युवावस्था के खौलते रक्त ने कवि की वाणी में भैरव-स्वर भर दिया:

'चाँदनी की अलकों में गूँथ, छोड़ दूँ क्या अपने अरमान?
आह! कर दूँ कलियों कें बन्द, मधुर पीड़ाओं के वरदान'

'अमा-सन्ध्या', 'पाटलीपुत्र की गंगा', 'कोयल', 'निर्झरिणी', 'फूल', 'सायंचिन्ता', 'मिथिला में शरत्', 'बसन्त के नाम पर', 'फूलों के पूर्व-जन्म' आदि कविताएँ आपकी प्रकृति-साधना का प्रमाण हैं। अन्त 'हिमालय' शीर्षक कविता में आपकी तपस्या के सभी अणु मिल गये हैं—प्रकृति का गौरव और अखण्ड चिर-समाधि।

'मेरे नगपति ! मेरे विशाल !

साकार, दिव्य, गौरव विराट ! पौरुष के पुंजीभूत ज्वाल !

मेरी जननी के हिम-किरीट ! मेरे भारत के दिव्य भाल !'

बिहार-खण्ड का अमर अतीत इतिहास भी 'दिनकर' के काव्य में एक नज्ज़ारे के समान हमारी आँखों के सामने से गुज़र जाता है। पाटलीपुत्र, नालन्द, कपिलवस्तु और वैशाली का वैभव :

'चल अतीत की रंग-भूमि में, स्मृति-पंखों पर चढ़ अनजान।'

'हिमालय' के प्रति आप कहते हैं :

'सुख-सिन्धु; पंचनद, ब्रह्मपुत्र, गंगा, यमुना की अमिय धार,

जिस पुण्यभूमि की ओर बही, तेरी विगलित करुणा उदार।'

यह पर्वत किसी अमर-तपस्या में सतत लीन रहा और देश का वैभव लुट गया :

'पूछे, सिकता-कण से हिमपति, तेरा वह राज-स्थान कहाँ,

वन-वन स्वतंत्रता-दीप लिये, फिरनेवाला बलवान कहाँ ?

× × ×

वैशाली के भग्नावशेष से, पूछ लिच्छवी शान कहाँ,

ओ री उदास गंडकी ! बता विद्यापति के गान कहाँ ?'

इस प्रकार कवि की साधना उसे इतिहास का दिग्दर्शन कराती हुई वर्तमान के पलों तक ले आती है :

'तू मौन त्याग कर सिंहनाद, रे तपी ! आज तप का न काल

समयदूह की ओर सिसकते, मेरे गीत विकल धाये,

आज खोजते उन्हें बुलाने, वर्तमान के पल आये।'

भारत के उज्वल अतीत का आज की मलिन और धूमिल अवस्था से मुकाबिला कर, कवि का हृदय व्याकुल, आक्रान्त हो उठा है। उसके काव्य की पृष्ठभूमि में गाँधी की 'हुङ्कार' से जाग्रत भारत है। 'दिनकर' क्रमशः समाज के विकृत रूप की आलोचना वर्ग-संघर्ष के प्रतीकों से कर रहे हैं, किन्तु अभी आप इस दिशा में अधिक नहीं खुले। आपके गीतों में स्वतन्त्रता का सिंहनाद और साम्राज्यशाही को आप चिरशत्रु के रूप में देख रहे हैं। हमारी सामाजिक परिस्थितियों की भी आज यही माँग है।

कवि आज प्रलयङ्कर शंकर से फिर 'ताण्डव' नर्तन की अभिलाषा दिखाता है :

'नचे तीव्र गति भूमि कील पर, अट्टहास कर उठें धराधर,
उपटे अनल फटे ज्वालामुख, गरजे उथल-पुथल कर सागर,
गिरे दुर्ग जड़ता का ऐसा, प्रलय बुला दो प्रलयंकर।'

आप क्रान्ति का विश्व-व्यापी रूप देख रहे हैं। अन्य दलित देशों को जो सभ्यता का पाठ साम्राज्यशाही सिखा रही है उसका वर्णन हमें आपके काव्य में मिलता है :

शोणित से रंग रही शुभ्र पट, संस्कृति निठुर लिये करवालें,
जला रही निज सिंह-पौर पर, दलित-दीन की अस्थि-मशालें।

'त्रिपथगा' क्रान्ति का चित्र है। क्रान्ति को आप आज विराट रूप में देखते हैं। किसी भी ओर से वह निकल जायगी। क्रान्ति का बहुत प्रभावशाली शब्द-चित्र आपने खींचा है :

'मेरे मस्तक के छत्र-मुकुट बसु-काल-सर्पिणी के शत फन,
मुझ चिर कुमारिका के ललाट में नित्य नवीन रुधिर-चन्दन,

आँजा करती हूँ चिता-धूम का, दृग में अन्ध-तिमिर-अन्जन,
संहार-लपट का चीर पहन नाचा करती मैं छूम-छनन ।'

× × ×

'पायल की पहली झमक, सृष्टि में कोलाहल छा जाता है,
पड़ते जिस ओर चरण मेरे, भूगोल उधर दब जाता है ।'

'दिनकर' को दलित दुखियों का कवि कह सकते हैं क्योंकि उन्हीं की दुर्दशा देख कवि विचलित हृदय 'हुङ्कार' कर उठा है :

'वैभव के बल से जब समाज के, पाप-पुण्य बन जाते हैं,
धन-हीन पुण्य को स्पृश्य नहीं, जब ईश्वर भी कर पाते हैं ।'

× × ×

'श्वानों को मिलता दूध-वस्त्र, भूखे बालक अकुलाते हैं,
माँ की हड्डी से चिपक, ठिठुर जाड़ों की रात बिताते हैं,
युवती के लज्जा-वसन बेंच, जब व्याज चुकाये जाते हैं,
मालिक जब तेल-फुलेलों पर, पानी-सा द्रव्य बहाते हैं,
पापी महलों का अहंकार देता मुझको तब आमन्त्रण ।'

इसी कारण 'दिनकर' के काव्य में विषाद का एक कठिन वातावरण बन गया है, यद्यपि कवि ने विजयोल्लास में उसे भुलाने का प्रयत्न किया है :

'मंज़िल दूर नहीं अपनी, दुख का बोझा ढोनेवाले,
जागरूक की जय निश्चित है हार चुके सोनेवाले ।'

निराशावाद के बादल हिन्दी-काव्य-संसार पर इतने जोर से घिरे हैं कि अन्धकार में कवि को हाथ-मारा नहीं सूझता ।

'दिनकर' की उजागर कल्पना ने दूर आकाश में बादलों को फटता देख लिया है, किन्तु फिर भी अपने व्यथित हृदय का हाहाकार वह शान्त नहीं कर सका है :

'उर में दाह, कण्ठ में ज्वाला, सम्मुख यह प्रभु का मरुथल है,
जहाँ पथिक जल की झाँकी में, एक बूँद के लिये विकल है !'

× × ×

'रह-रह पंखहीन खग-सा मैं, गिर पड़ता भू की हलचल में ;
झटिका एक बहा ले जाती, स्वप्न-राज्य आँसू के जल में ;

× × ×

'विभव-स्वप्न से दूर भूमि पर, यह दुखमय संसार कुमारी !
खलिहानों में जहाँ मचा करता, है हाहाकार, कुमारी !'

'नई दिल्ली' में कवि फिर अपने अतीत सपनों को याद करता है और आज की गिरी दशा पर आँसू बहाता है :

'वैभव की दीवानी दिल्ली, कृषक-मेघ की रानी दिल्ली !
अनाचार, अपमान, व्यंग की, चुभती हुई कहानी दिल्ली !'

× × ×

'ज़रा गिरा ले घूँघट अपना, और याद कर वह सुख-सपना,
नूरजहाँ की प्रेम-व्यथा में, दीवाने सलीम का तपना ;
गुम्बज पर प्रेमिका-कपोती, के पीछे कपोत का उड़ना,
जीवन की आनन्द-घड़ी में ज़न्नत की परियों का जुड़ना ।'

कठोर, क्रूर काल ने कवि के हृदय में यह व्यथा भर दी है। किसी युग और काल में वह भी रूप-जगत् का उपासक होता। अब भी जग के शान्त, स्निग्ध, अकिंचन रूप की झलक हमें उसके गीत में मिल जाती है। इसे हम भविष्य की झाँकी भ कह सकते हैं :

'स्वर्णाञ्चला अहा! खेतों में, उतरी संध्या श्याम परी,
रोमन्थन करती गायें, आ रहीं रौंदती घास हरी,
घर-घर से उठ रहा धुआँ, जलते चूल्हे बारी-बारी,
चौपालों में कृषक बैठ गाते, कहँ अटके बनवारी,
पनघट से आ रही, पीतवसना युवती सुकुमार,
किसी भाँति ढोती गागर, यौवन का दुर्वह भार,
बनूँगी मैं कवि, इसकी माँग, कलस, काजल, सिन्दूर, सुहाग,
वन-तुलसी की गंध लिये हलकी पुरवैया आती है,
मन्दिर की घंटा-ध्वनि, युग-युग का सन्देश सुनाती है,
टिमटिम दीपक के प्रकाश में, पढ़ते निज पोथी शिशुगण,
परदेशी की प्रिया बैठ गाती यह विरह-गीत उन्मन।' आदि

ग्राम्य-जग की विभूति कवि ने सँजो-सँजोकर इस गीत में रखी है। यह शान्ति और स्निग्ध सौम्यता आज ग्राम-देश से कोसों दूर है। प्रबल बड़वानल के उद्‌गारों से विलोड़ित महोदधि का कम्पन आज कवि के गीतों में भर रहा है। एक अनन्य शक्ति, तेज और ज्वाला उसकी कविता की निधि है। क्रान्ति-सी उमड़ती हुई राष्ट्रीय सेना का वह अगुआ गीतकार है। अदम्य

गति उसके पैरों में भर रही है। अपना 'चाँदी का शंख' उठा वह भैरव नाद करता है :

'फेंकता हूँ, लो तोड़-मरोड़, अरी निष्ठुरे ! वीन के तार ;
उठा चाँदी का उज्ज्वल शंख, फूँकता हूँ भैरव-हुंकार ।'

यह आशा का चिह्न है, क्योंकि जिस समाज में कलाकार रूप और शब्द-विलास छोड़ जीवन की पुकार सुन रहे हैं, वही साहित्य और समाज बलिष्ट है। विलास में लिप्त संस्कृति समाज में घुन लगने के समान है।



# शान्तिप्रिय द्विवेदी

पिछले वर्षों में हिन्दी-साहित्य बहुत वेग से आगे बढ़ा है और सभी क्षेत्रों में आशातीत उन्नति हुई है किन्तु अभी हिन्दी का वातावरण आलोचना के अनुकूल नहीं बन रहा। आलोचना सत्य की खोज है। पक्षपात, घात-प्रतिघात से परे। किन्तु हिन्दी आलोचना अब भी सिद्धान्त को भूल, व्यक्ति का मुँह देख कर चलती है।

यह स्वाभाविक है, क्योंकि काव्य-रचना के बाद आलोचना शुरू होती है और हिन्दी का आधुनिक युग अभी रचनात्मक-साहित्य और विशेषकर काव्य-साधना में लीन है।

इसका यह तात्पर्य नहीं कि हिन्दी में उच्च-कोटि के आलोचक पैदा नहीं हो रहे। हिन्दी आलोचना के पथ-पदर्शक महारथी साहित्यकार हो चुके हैं, जिनमें हम स्व० महावीरप्रसाद द्विवेदी, बा० श्यामसुन्दरदास, मिश्रबन्धु और पं० रामचन्द्र शुक्ल को गिनते हैं। किन्तु यह भी मानना पड़ेगा कि जिस गति से कविता, कहानी और उपन्यास का क्षेत्र विस्तृत हो रहा है, आलोचना का नहीं। इसका कारण हम ऊपर बता चुके हैं।

हिन्दी आलोचना में एक गम्भीर परिवर्तन भी हुआ है। द्विवेदी-युग के आलोचक शास्त्रीय आलोचना करते थे। उस परम-पाण्डित्यपूर्ण विवेचन में एक स्थूल काया अवश्य थी, किन्तु रस अथवा भाव-जगत् की आत्मा नहीं। आज हिन्दी आलोचना में जो सहृदय साहित्यिक काम कर रहे हैं उनमें

श्री० हजारीप्रसाद द्विवेदी और श्रीशान्तिप्रिय द्विवेदी विशेष उल्लेखनीय हैं। इस प्रकार हिन्दी आलोचना का यह दूसरा 'द्विवेदी-युग' शुरू होता है।

शान्तिप्रिय द्विवेदी बहुत मुख्तसर से-आदमी हैं। पं० बनारसीदास चतुर्वेदी के शब्दों में आप 'लाइट-वेट चेम्पियन' हैं। आपके जीवन में भाग्य ने पीड़ा कूट-कूट कर भरी है। शायद श्री महादेवीजी वर्मा के काव्य के प्रति आपका विशेष मोह इस कारण भी है। असंपन्नता के साथ-साथ वज्र-प्रहार पिछले वर्ष आपके ऊपर हुआ जब आपकी बड़ी बहन स्वर्गता हुई। आपने अपने जीवन-सम्बन्धी अनेक निबन्ध लिखे हैं जिनका संग्रह 'जीवन-यात्रा' नाम से निकल चुका है। 'प्रवास' शीर्षक एक निबन्ध 'साहित्यिकी' में भी है। और भी आपके साहित्यिक लेखों में आत्मकथात्मक पुट मिलता है; जैसे 'सांस्कृतिक कवि मैथिलीशरण' में। शायद कभी आप अपनी 'जीवन-कथा' लिखें। इस क्षेत्र में भी हिन्दी का साहित्य सीमित है। 'कुल्ली भाट' इस दिशा में एक सराहनीय प्रयास हुआ है। अंग्रेजी में तो नित्यप्रति आत्मकथा निकलती हैं।

श्री शान्तिप्रिय द्विवेदी की साहित्यिक प्रगति के पग हैं १—'हमारे साहित्य-निर्माता'; २—'कवि और काव्य'; ३—'साहित्यिकी' ४—'सञ्चारिणी'। यह पुस्तकें हिन्दी के आधुनिक-साहित्य का हमें सिंहावलोकन कराती हैं। इन पुस्तकों में लेखक के कुछ मौलिक गुण अनायास ही झलक जाते हैं; वे हैं द्विवेदीजी की आलोचना-पृष्ठ-भूमि में एक अभिनव दार्शनिकता, सहृदयता, भावुकता और अनुभूति। आप आलोचना के क्षेत्र में कवि और दार्शनिक हैं और अपनी अनुभूति से सहज ही रस अर्चन कर लेते हैं। आनुधिक हिन्दी-साहित्य का इतिहास भी

इन निबन्धों को कह सकते हैं, यद्यपि यह इतिहास सरसरी तौर का है।

इन निबन्धों का एक निजी गुण इनकी सुष्ट सौरभमयी भाषा है जिसे लेखक ने साचों में ढाल-ढाल कर गढ़ा है। अक्सर यह भाषा गद्य-काव्य की परिधि में पहुँची है और इसके शब्द-चित्रों में नूतनता और मार्मिकता के गुण हैं। संस्कृत के भार से तो यह बोझिल हैं ही, किन्तु कहीं-कहीं अंग्रेजी के शब्दों का भार भी इसे दबाये है। इसे दोष कह सकते हैं। पन्तजी की 'युगवाणी' के प्रति आपका एक कथन है :

'जिस गद्य-भाषा में पन्त नवीन मानवता के विचार दे रहे हैं, उन विचारों में शुष्क मैटर आफ फैक्ट तो है किन्तु कला का फ्लो और फ़ोर्स नहीं।'

अंग्रेजी के शब्दों का बहिष्कार हो इसके हम पक्ष में नहीं किन्तु इस प्रकार की बेतुकी बात भी ठीक नहीं।

द्विवेदीजी के विचारों की पृष्ठ-भूमि में विश्व-साहित्य का बहुत कुछ अध्ययन और मनन है, अध्ययन से भी अधिक मनन। टॉल्सटॉय, रविबाबू और शरद् की कला से सहचर्य्य में आपके विचार मँझे और परिपक्व हुए हैं। आप कला के साधक हैं किन्तु कला की पुकार को मानवता से पृथक नहीं समझते। आपकी सहृदयता ने दोनो में एक सामजस्य पा लिया है और इसी कारणवश आप गुण-विवेचन में अधिक लीन हैं, दोषों की छानबीन में नहीं।

'कवि और काव्य' में आपने कला और काव्य के रूप की सरस मीमांसा की है, बाद में पुरातन और नूतन काव्य की विवेचना। 'व्रजभाषा का माधुर्य-विलास', 'भक्तिकाल की अन्तश्चेतना', 'प्राचीन हिन्दी कविता', 'मीरा का तन्मय संगीत', 'व्रज-

भाषा के अन्तिम प्रतिनिधि ( रत्नाकर )' आदि घाटों को पार करती हुई आपकी आलोचना-सरिता भारतेन्दु-साहित्य, 'आधुनिक हिन्दी कविता', 'औपन्यासिका', 'कविता और कहानी' 'छायावाद का उत्कर्ष, 'नवीन काव्य-क्षेत्र में महिलाएँ', 'समालोचना की प्रगति', 'हमारे साहित्य का भविष्य' आदि मंजिलों का हमें दर्शन कराती है। इस प्रकार हिन्दी के नवीन और पुरातन साहित्य की रूप-रेखा का एक दिग्दर्शन हमें हो जाता है।

'साहित्यिकी' और 'सञ्चारिणी' में नवीन हिन्दी कविता का चित्र हमें और भी पुष्ट रेखाओं में मिलता है। 'सञ्चारिणी' तो नयी कविता के कल तक के इतिहास यानी 'युगवाणी' के पन्त से हमें परिचित कराती है। इन निबन्धों में द्विवेदीजी ने नवीन हिन्दी कविता का काल-विभाग किया है, कवियों और कवियित्रियों का परिचय दिया है और काव्य की आत्मा का सूक्ष्म दार्शनिक निरूपण किया है। यह विशद विस्तृत और सूक्ष्मदर्शी विवेचना आलोचक के रूप में आपका महत् कार्य है।

'छायावाद' का काल-विभाग आपने इस प्रकार किया है: १—प्रसाद की काव्य-प्रतिभा ( छायावाद की आरम्भिका ), २—माखनलाल, पन्त, 'निराला', महादेवी, रामकुमार, 'नवीन' इत्यादि मुक्तक विकास, ३—गीतिकाव्य, ४—पन्त का 'युगान्त'-चिन्तन।

'सम्प्रति गीतिकाव्य की दशा में दो स्कूल प्रचलित हुए महादेवी-स्कूल, २. 'निराला-स्कूल।'

इस प्रकार हम देखते हैं कि हिन्दी-साहित्य की नवीनतम धाराओं से परिचय रखकर द्विवेदीजी आलोचना क्षेत्र में बढ़ रहे हैं। यह शुभ चिन्ह है। आप कला के पार्श्व में 'मानवता' का स्थान पहचान रहे हैं और इसी कारण जो साहित्य और कला

का कायाकल्प हो रहा है। उसके प्रति आपकी निरी उपेक्षा नहीं। और इसी कारण द्विवेदी-युग के आलोचकों ने 'छायावाद' को पहचानने में जो गल्ती की थी—और जीवन-तरंगों से विमुख किताबी-कीड़े आलोचक जो गल्ती दुहरा रहे हैं, उससे आप बच जायेंगे।

श्री शान्तिप्रिय द्विवेदी ने शास्त्रीय आलोचना का अंचल छोड़ अपने निजी अध्ययन, मनन, अनुभव और परख से जो नवीन साहित्य की गंम्भीर विवेचना की है, वही हिन्दी आलोचना में आपका बड़ा काम है। आपने आलोचना-शास्त्र को तो कुछ नये अस्त्र नहीं दिये, किन्तु हिन्दी आलोचकों को अवश्य एक नवीन पद्धति और गति-विधि सिखाई है। हिन्दी आलोचना को आपने नवीन दृष्टि दी है। नीरस, निर्जीव शास्त्रियों का दृष्टिकोण त्याग आपने आलोचना को सरस, सजीव और मर्मस्पर्शी बनाया है।

पं० रामचन्द्र शुक्ल को ध्यान में रखते हुए श्री रामकुमार वर्मा आपके प्रति कहते हैं : 'कुँए की गहराई की अपेक्षा सरोवर का यथोचित गहराई लिये हुए, समतल और विस्तार इन लेखों में मिलेगा।' शायद इस मंतव्य से किसी का विरोध न हो !

●

# प्रगति क्यों ?

[ १ ]

हिन्दी में इधर प्रगतिशील साहित्य की कुछ चर्चा चली है और हमारे साहित्यकार अपनी निद्रा त्याग आँख मलकर इस नये संसार को विस्मित देखते हैं। जिस पुराने ढर्रे पर अब तक साहित्य चलता आ रहा है, उसे वह छोड़ना नहीं चाहते। समाज में कौन-सी प्रलयकारिणी शक्तियाँ घुमड़ रही हैं, वे जानना नहीं चाहते। न वे जीवन और साहित्य के पारस्परिक घनिष्ठ सम्बन्ध को समझना चाहते हैं। वे अपने हाथीदाँत के मीनारों में बन्द धरती से दूर कल्पना के स्वप्न देखने में तल्लीन हैं। और उसी में सुखी हैं।

वे आँख मूँद, ब्रह्मरन्ध्र में अपने प्राण खींच निर्वाण का सुख प्राप्त करते हैं। वे कहते हैं, सुख-दुःख सब मन की बात है। न कोई छोटा है न बड़ा; न राजा न रंक। जीवन की कठोर वास्तविकता से मुख मोड़ वह हवा में रहते हैं।

इस देश के लिए यह विचार-प्रणाली कुछ नहीं। अगणित वर्षों से जीवन से विमुख हमने तप-साधना की है। उसका फल आज हमारे देश की यह दारुण अवस्था है।

जब हम जीवन के कठिन सत्य को निर्मम शब्दों में प्रकट करते हैं, तो कहा जाता है कि हम समय को युगों में बाँटकर और मनुष्य को श्रेणियों में विभक्त कर देखते हैं। साहित्य तो मनुष्यमात्र के लिए युगधर्म से परे होता है।

कालिदास की रचना लीजिये। वह समय और परिवर्तन से दूर मनुष्य की चिरन्तर अनुभूतियों का प्रदर्शन है। फिर भी क्या कालिदास के युग और समाज की उनके साहित्य में स्पष्ट झलक नहीं? वह राजसी विलास और वैभव, और राजत्व के प्रति अटूट अगाध श्रद्धा।

जीवित साहित्य में हमें अवश्य ही तत्कालीन समाज का प्रतिबिम्ब मिलेगा! जीवन से विलग साहित्य जी नहीं सकता।

हम इस बात से सन्तुष्ट नहीं कि सुख-दुःख मन की बात है। हम मनुष्य की मौलिक परिस्थितियों में क्रान्तिकारी परिवर्त्तन चाहते हैं। तभी हमारी संस्कृति आगे बढ़ सकती है। जो कलाकार हमारा विरोध करते हैं, वे शोषक वर्ग के हिमायती बन जाते हैं और प्रतिक्रियावादियों में उनकी गणना होगी।

वास्तव में आजकल की संस्कृति मध्य-वर्ग की निर्मित वस्तु है। यदि मनुष्य के बीच जो दीवारें खड़ी हैं, वे ढह गईं तो वर्तमान परिस्थितियों में मध्य-वर्ग के संकीर्ण स्वार्थों की क्षति होगी। इसी कारण मध्य-वर्ग के लेखक ऐसे आन्दोलन के प्रति असहिष्णु हो जाते हैं। क्योंकि, कहते हैं मनुष्य का मर्म-स्थान उसकी जेब है; वहीं उसे कठिनतम आघात पहुँचता है।

हम देखते हैं कि जीवन के कटु सत्य में डूबा साहित्य नई शक्ति और स्फूर्ति धारण कर लेता है। वह तीर की भाँति सीधा हमारा मर्म-स्पर्श करता है। उदाहरण के लिए श्री० भगवती-चरण वर्मा की नई कविता 'भैंसागाड़ी' लीजिये। इस कविता में केवल ग्राम की दीनता और नगर की क्रूरता का वर्णन है। इस कविता के पीछे कोई वैज्ञानिक ठोस विवेचना नहीं। गाँव में सामन्तशाही का राज्य है; नगर में पूजीवाद का। गाँव और

नगर दोनो ही जगह शोषित और शोषक वर्ग हैं। फिर भी गाँव की दरिद्रता वर्णन करने में यह कविता नई शक्ति से भर गई है और केवल व्यक्तिगत आवेश से भरे 'लिरिक' से बहुत आगे है।

हमारे सामने पहला सवाल आज़ादी की लड़ाई का है, दूसरा ग़रीबी का। हमारा राष्ट्रीय जीवन एक ओर साम्राज्यवाद से मोर्चा ले रहा है, दूसरी ओर पूँजीवाद और सामन्तवाद से। हम यह नहीं कहते कि कला प्रचारवादी हो, किन्तु देश के जीवन से विलग साहित्य की कल्पना हम नहीं कर सकते।

हमारे जीवन में जो संघर्ष आज इस विराट रूप में व्यापक है, उसकी प्रतिध्वनि हमारे साहित्य में आयेगी ही।

जीवन विकासमय है। निरन्तर हम उन्नति कर रहे हैं। जो साहित्यकार जीवन की पास से छान-बीनकर उन्नतिपथ पर हैं, उन्हें हम प्रगतिशील कहते हैं। वे जानते हैं कि एक युग का अन्त हो रहा है, और दूसरा जन्म रहा है। उनके नेत्र भविष्य की ओर हैं, जो कलाकार जीवन-शक्ति का प्रवाह न समझकर पुरानी जराजीर्ण संस्थाओं और रूढ़ियों का पक्षपात करते हैं, उन्हें हम प्रतिक्रियावादी समझते हैं।

हम चाहते हैं कि जीवन की जो शक्तियाँ प्रगति की ओर हैं, उनका साथ हमारा साहित्य दे।

## [ २ ]

कुछ वर्ष पहले लखनऊ से प्रगतिशील साहित्य के निर्माण हेतु एक छोटे-से दल ने अपनी आवाज़ उठाई थी। अब वह आवाज़ कुछ बल पकड़ रही है। इस नये आन्दोलन का क्या मतलब है ?

देश में उठती हुई क्रान्ति की भावनाओं के साथ साहित्यकारों को मिलाना इस दल का ध्येय था। कलाकार स्वभाव से ही प्रगति-हीन साहित्य की हम कल्पना भी नहीं कर सकते। फिर भी कभी-कभी रूढ़ि-ग्रस्त समाज के उलझे तारों में फँस कर कलाकार निर्जीव साहित्य-रचना में अपनी शक्तियाँ खो सकता है। इसी से समाज की प्रगति के नियमों को समझना उसका कर्त्तव्य हो जाता है।

कला जीवन के साथ बँधी है। जीवन से नाता तोड़ कर कला अधिक नहीं बढ़ सकती। कभी-कभी कलाकार जीवन से व्यथित होकर कल्पना के जग में भागने का प्रयत्न करता है, जहाँ उसे कुछ विश्राम मिले :

'ले चल मुझे भुलावा देकर,
मेरे नाविक ! धीरे-धीरे।
जिस निर्जन में सागर लहरी,
अम्बर के कानों में गहरी।
निश्छल प्रेम-कथा कहती हो,
तज कोलाहल की अवनि रे।'

अब अनेक वर्ष से हिन्दी काव्य इस शान्त पथ पर चल रहा है।

मनुष्य निरन्तर आगे बढ़ रहा है। जीवन और विकास के यह अटूट नियम हैं। किन्तु कल्पना के जग में बिहार करने-वाला यह साहित्य व्यथित नेत्रों से मुड़-मुड़ कर अतीत की ओर ही देखता है :

'कहाँ आज वह पूर्ण पुरातन,
वह सुवर्ण का काल ?
भूतियों का दिगन्त छवि-जाल;
ज्योति-चुम्बित जगती का भाल।'

हमारी कला का यह पराजय भाव विकास के नियमों की अनभिज्ञता के कारण है। इसी प्रकार हमारे सर्वश्रेष्ठ नाट्यकार 'प्रसाद' ने इतिहास का आंचल बालक की भांति पकड़ रखा था। उसे छोड़ते ही वह असहाय हो जाते थे। भविष्य की ओर केवल एकाध बार ही उन्होंने मुड़कर कनखियों से देखा।

हमारा साहित्य मध्य वर्ग की कृति है। जनसाधारण के जीवन में हम सर्वथा विमुख हैं। प्रगति के नियमों का तर्क पूँजीवाद के साथ-साथ पुरातनशाही और मध्य वर्ग की भी जड़ काट रहा है। विनाश की यह पीड़ा हमारे मध्य वर्ग की कला में प्रतिबिम्बित है।

जन-समाज से हमारे कलाकार दूर हैं। उसकी बढ़ती हुई आशाओं का हमारे साहित्य में अभी तक कोई स्थान नहीं रहा—प्रेमचन्द की रचना को छोड़ कर। प्रेमचन्द अधिकतर गाँवों में रहे थे। एक प्रकार से किसानों के जीवन में वे घुल मिल गये थे। उन्हीं किसानों के जीवन का अन्तर्नाद उनकी रचना में है। आज भारतीय किसान और मजदूर के जीवन में विजयोल्लास है। इस विजय की ध्वनि हमारे साहित्य में अभी नहीं आई।

मध्य वर्ग का यह निर्मित साहित्य शायद समय के साथ एकदम ही लुप्त न हो जाय। भविष्य के लिए इस संस्कृति के

शायद यही भग्नावशेष रह जावें। किन्तु हम बीती हुई कल को भूल कर आनेवाली कल की बात सोचना चाहते हैं। तभी हमारे साहित्य में अधिक से अधिक बल आवेगा और हम कह सकेंगे।

'है आज भरा जीवन मुझमें,
है आज भरी मेरी गागर।'

हिन्दी के आधुनिक काव्य में जीवन के प्रति उपेक्षा-भाव है। किसी समय काव्य क्रान्तकारी था। सदियों से एक लीक में फँसा कविता को इन कवियों ने उबारा और उसे नया बाना पहिनाया। 'पन्त', 'प्रसाद' 'निराला' और महादेवी वर्मा ने हिन्दी काव्य को नया जीवन दान दिया। अब हमें फिर आशंका होती है कि हमारे कवि पुरानी लकीर ही न पीटते रहें।

पन्त की कला का आज पुनर्जन्म हो रहा है। समाज की अन्तर्शक्तियों को समझ कर आप कविता लिख रहे हैं। किन्तु यह कविता आपके मस्तिष्क की उपज है; आपके हृदय की पुकार नहीं। और भी क्रान्तिकारी शक्तियाँ हिन्दी-जगत में आगे बढ़ रही हैं—बालकृष्ण शर्मा 'नवीन', भगवतीचरण वर्मा, 'अज्ञेय', 'दिनकर', 'बच्चन'। इन्होंने रूढ़ियों के प्रति प्रबल विरोध-भाव धारण किया है और हिंदी-साहित्य को नई विचार-धाराओं की ओर अग्रसर किया है।

आज हमारे देश में ही नहीं, वरन् सारे संसार में समाज की शक्तियाँ दो दलों में बँट गई हैं। हम बीच में निश्चल खड़े नहीं रह सकते, इस लोमहर्षण युग में कलाकार शान्ति के मीठे सपने देखता हुआ अपनी कला को जीवित नहीं रख सकता।

Somme की भयंकर युद्ध-भूमि में तितलियों का अस्तित्व कितने दिन रहेगा!

आज कलाकार को अपने विचार सुलझाने ही होंगे। क्या वह धनकुबेरों और पूँजीवाद की ओर अपनी शक्तियों का प्रयोग करेगा, अथवा भूखी, नंगी जन-समाज की ओर? या वह मौन धारण कर अपना उमड़ा गीत कण्ठ में ही सुखा देगा? हमारे देखते-देखते ही प्रलय के बादल समीप आ रहे हैं। हम चुप कब तक रह सकते हैं?



# हिन्दी में प्रगतिवाद

आधुनिक हिन्दी-साहित्य का इतिहास भारतेन्दु के साथ शुरू होता है। भारतेन्दु की रचना में हम मध्य युग के झुटपुटे आलोक से निकल वर्तमान के प्रकाश में आते हैं। इस युग में हिन्दी ने अपना कलेवर युगधर्म के अनुकूल बदला। हिन्दी गद्य का निर्माण यहीं से शुरू होता है और मध्य युग की संस्कृति से मुड़कर हिन्दी-काव्य ने भी अपना रुख़ वर्तमान की ओर पलटा।

अंग्रेजी शासन के अन्तर्गत अभी भारतीय समाज और संस्कृति में क्रान्तिकारी परिवर्तन हो रहे थे। नये आविष्कार और जीवन के प्रति एक बुद्धिवादी दृष्टिकोण ब्रिटिश सत्ता के चरम-चिह्न हमारे बीच रहेंगे। अंग्रेज़ी और फिर भारतीय पूँजीवाद की मदद से सामन्त-प्रथा को भी गहरा धक्का लगा।

किन्तु सन् '५७ से ही भारत में ब्रिटिश सत्ता के प्रति असंतोष रहा है। मुग़ल शासन और ब्रिटिश शासन में यह अन्तर था कि मुग़ल भारत में बस गये थे। मुग़ल संस्कृति और किसी भी देश की संस्कृति से बिलग भारतीय संस्कृति थी। किन्तु अंग्रेज भारत के लिए सदैव विदेशी रहे। उनकी आँख हमेशा इगलैण्ड पर लगी रहती है।

यदि साहित्य जीवन का दर्पण है तो जीवन की सभी भावनाओं का यहाँ प्रतिबिम्ब मिलेगा। भारतेन्दु की कृति में अंग्रेजी शासन के प्रति उत्साह है, क्योंकि भारतीय समाज

को नये शासक वर्ग ने एक बुद्धिवादी संस्कृति के सपर्क में लाकर नया जन्म दिया। साथ ही राजनैतिक दासत्व के प्रति यहाँ विरोध-भाव भी है। भारतेन्दु का नाटक 'भारत दुर्दशा' देश की जागृति का प्रथम चिह्न है।

'रोवहु सब मिलि कै आवहु भारत भाई।
हा हा! भारत दुर्दशा न देखी जाई॥
सबके पहिले जेहि ईश्वर धन बल दीनो।
सबके पहिले जेहि सभ्य विधाता कीनो॥
सबके पहिले जो रूप रङ्ग रस भीनो।
सबके पहिले विद्याफल निज गहि लीनो॥
अब सबके पीछे सोई परत लखाई।
हा हा! भारत दुर्दशा न देखी जाई॥'

× × ×

'अँगरेज राज सुख साज सजे सब भारी।
पै धन बिदेस चलि जात इहै अति ख्वारी॥
ताहू पै मँहगी काल रोग बिस्तारी।
दिन-दिन दूने दुख ईश देत हा हा री॥
सबके ऊपर टिक्कस की आफत आई।
हा हा! भारत दुर्दशा न देखी जाई॥'

भारतेन्दु के अन्य समकालीन कवियों में भी इस जागृति के लक्षण प्रकट हुए हैं, श्री बदरीनारायण चौधरी, श्री प्रताप-

नारायण मिश्र, राय देवीप्रसाद 'पूर्ण' आदि। बंग-भंग के कारण पूरे देश में बिजली-सी दौड़ गई। इसी समय बंकिम बाबू ने अपने क्रान्तिकारी उपन्यास लिखे और 'वन्देमातरम्' गीत की रचना की। हिन्दी के कवियों ने हास्य की शरण ली। श्री बालमुकुन्द गुप्त ने 'भारतमित्र' में अंग्रेजी सरकार बदलने पर लिखा :—

'टोरी जायें, लिबरल आयें। भारतवासी धूम मचायें॥
जैसे लिबरल वैसे टोरी। जो परनाला वो ही मोरी॥ होली...'

हिन्दी के प्रगतिशील साहित्य में अगला क़दम 'भारत-भारती' था। इस पुस्तक का हिन्दी संसार में खूब प्रचार हुआ और पहले सत्याग्रह आन्दोलन के समय तो यह तरुण देश-भक्तों की बाइबिल-सी बन गई। श्री मैथिलीशरण गुप्त की कविता पहले से अब बहुत निखर चुकी है, किन्तु 'भारत-भारती' की लोकप्रियता उनकी अन्य किसी पुस्तक को अब तक नहीं मिली। 'मातृभूमि' का आपने कितना सुन्दर चित्र खींचा है :

'नीलाम्बर परिधान हरित पट पर सुन्दर है।
सूर्य-चन्द्र युग मुकुट मेखला रत्नाकर है॥
नदियाँ प्रेम-प्रवाह, फूल तारे मण्डन हैं।
बन्दीजन खगवृन्द, शेषफन सिंहासन हैं॥
करते अभिषेक पयोद हैं, बलिहारी इस वेष की।
हे मातृभूमि! तू सत्य ही सगुण मूर्ति सर्वेश की॥

× × ×

निर्मल तेरा नीर अमृत के सम है।
शीतल-मन्द-सुगन्ध पवन हर लेता श्रम है ॥
ऋतुओं का विविध दृश्ययुत अद्भुत् क्रम है।
हरियाली का फ़र्श नहीं मख़मल से कम है ॥
शुचि सुधा सींचता रात में तुझ पर चन्द्र-प्रकाश है।
है मातृभूमि ! दिन में तरणि करता तम का नाश है ॥
सुरभित, सुन्दर, सुखद, सुमन तुझ पर खिलते हैं।
भाँति-भाँति के सरस सुधोपम फल मिलते हैं ॥
औषधियाँ हैं प्राप्त एक से एक निराली।
खानें शोभित कहीं धातु वर रत्नोंवाली ॥
जो आवश्यक होते हमें मिलते सभी पदार्थ हैं।
हे मातृभूमि ! वसुधा, धरा तेरा नाम यथार्थ है ॥
'दीख रही है कहीं दूर तक शैल-श्रेणी,
कहीं घनावलि बनी है तेरी वेणी ॥
नदियाँ पैर पखार रही हैं बनकर चेरी।
पुष्पों से तरु-राजि कर रही पूजा तेरी ॥
मृदु मलय-वायु मानो तुझे चन्दन चारु चढ़ा रही।
हे मातृभूमि ! किसका न तू सात्त्विक भाव बढा रही ॥'

गांधीजी के सत्याग्रह-आन्दोलन का देश के जीवन पर अभूतपूर्व प्रभाव पड़ा। अनेक लेख और कवि भी इस तूफान में बह गये। इनमें अग्रगण्य प्रेमचन्द, 'एक भारतीय आत्मा',

'नवीन' और श्रीमती सुभद्रा कुमारी चौहान हैं, किन्तु अधिकतर हिन्दी के कवि और लेखक जीवन से मुख मोड़कर अनन्त को अपना राग सुनाने लगे। यही हिन्दी कविता का छायावाद है :

'ले चल मुझे भुलावा देकर, मेरे नाविक ! धीरे-धीरे।'

स्व० प्रेमचन्द ने दृढ़ हाथों से साहित्य का रुख़ जीवन की ओर पलटा। भारत की ग्रामीण और नागरिक समाज-योजना की आपने गम्भीर और मार्मिक विवेचना की। समाज के शोषक और शोषित वर्गों की पहेली को आपने समझा और इन समस्याओं का अपनी कहानियों में विशद चित्रण किया। स्व० प्रेमचन्द अपने जीवन के लगभग अन्त तक गांधीवादी रहे और अपने साहित्य में इस आशा को स्थान देते रहे कि हृदय-परिवर्तन से समाज सुधर जायगा। यह आशा का अंकुर पहले 'प्रेमाश्रम' में लगा था, किन्तु 'गो-दान' में नष्ट हो चुका है। 'क़फ़न' आदि कहानी भी हमें एक दूसरे ही दृष्टिकोण का आभास देती हैं। 'समर-यात्रा' का संदेश यह महारथी हमें निरन्तर अपना शंख फूँक सुनाता रहा। आपकी रचना को हम किसानों का अमर गीत कह सकते हैं।

राष्ट्रीय जाग्रति के साथ अनेक गायक भी पैदा हुए, इनमें सबसे अधिक प्रभावशाली 'नवीन' हैं। आप कहते हैं :

कवि कुछ ऐसी तान सुनाओ—जिससे उथल-पुथल मच जाये।
एक हिलोर इधर से आये—एक हिलोर उधर से आये।
प्राणों के लाले पड़ जायें त्राहि-त्राहि रव नभ में छाये।
नाश और सत्यानाशों का धुआँधार जग में छा जाये।

बरसे आग, जलद जल जायें, भस्मसात् भूधर हो जायें।
पाप-पुण्य, सदसद्भावों की, धूल उड़ उठे दायें-बायें।
नभ का वक्षस्थल फट जाये, तारे टूक-टूक हो जायें।
कवि कुछ ऐसी तान सुनाओ जिससे उथल-पुथल मच जाये ॥

आपने 'गान्धी गुरुदेव', 'मानव', 'पराजय-गान' आदि अनेक शक्तिपूर्ण कविताएँ लिखी हैं। हमें हर्ष है कि अब वर्षों बाद 'कुंकुम' नाम के संग्रह में आपकी कविता सर्वसाधारण को प्राप्य हो गई है। गान्धीजी को आपने 'ओ क्षुरस्य-धारा-पथ-गामी !' कहकर सम्बोधित किया है। 'पराजय-गान' पहले सत्याग्रह-आन्दोलन की पराजय के बाद लिखा गया था :

'आज खड्ग की धार कुण्ठिता, है ख़ाली तूणीर हुआ !
विजय-पताका झुकी हुई है, लक्ष्य-भ्रष्ट यह तीर हुआ—'

'मानव' लम्बी कविता है। इसमें आपने मनुष्य के विकास की रेखाएँ खींची हैं, आदिम युग से आज तक।

'नवीन' की श्रेणी में और भी अनेक समकालीन कवि आते हैं, 'एक भारतीय आत्मा', 'त्रिशूल-सनेही', श्री रामनरेश त्रिपाठी, सुश्री सुभद्राकुमारी चौहान। इन सभी के काव्य में भारत की राष्ट्रीय भावनाओं का उत्तेजित स्वर है।

गान्धी-युग में देश अपनी पराधीनता और शृङ्खलाओं की ओर विशेष रूप से आकृष्ट हुआ। वह दुःसह भार न सहन कर सकने के कारण इस युग के तरुण कवियों ने कल्पना के जग में भागकर शरण ली। सर्वथा अन्तर्मुखी होकर कवियों की प्रेरणा सोने-चाँदी के ताने-बानों से शब्द-जाल बुनने लगी।

'प्रसाद' अतीत के सपने देखने लगे। किन्तु भागकर भी ये कवि जीवन से विलग न हो पाये और एक मधुर पीड़ा-भार से उनका काव्य आक्रान्त हो उठा :

'मृग मरीचिका के चिर पथ पर,
सुख आता प्यासों के पग धर,
रुद्ध हृदय के पट लेता कर—'

फिर भी कभी-कभी छायावादी कवियों की रचना में देश का क्रन्दन प्रतिध्वनित हुआ है। पन्त का 'परिवर्तन' इसका उदाहरण है। इतिहास के स्वर्ण-पट को निरन्तर देखते हुए पन्त कहते हैं :

'कहाँ आज वह पूर्ण पुरातन, वह सुवर्ण का काल ?'

अतीत से वर्तमान की तुलना करके इस भीषण 'परिवर्तन' पर कवि का विकल हृदय हाहाकार कर उठा है :

'अहे निष्ठुर परिवर्तन !
तुम्हारा ही ताण्डव-नर्त्तन विश्व का करुण-विवर्त्तन !
तुम्हारा ही नयनोन्मीलन, निखिल उत्थान, पतन !'

'युगान्त' की अन्तिम कविता 'बापू के प्रति' पन्त की प्रतिभा के एक युग का अन्त होने की सूचना थी। यद्यपि मनन और चिन्तन अब भी पन्त के प्रधान काव्य-गुण हैं, वह अब आँख खोल समाज-व्यवधान को देखते हैं और कल्पना के गुम्बज से बाहर निकल आते हैं। 'बापू...' से 'युग-वाणी' एक सहज और स्वाभाविक पग है। श्री नरेन्द्र ने 'युग-वाणी' के पन्त को 'वर्गहीन बुद्धिवादी' कहा है। इन कविताओं में भावना और

कल्पना की मात्रा बहुत कम है। बहुत हद तक यह कविताएँ प्रयोगात्मक हैं। जो भैरववाणी पन्त खोज रहे हैं, वह अभी उन्हें मिली नहीं। अतीत से मुड़कर वह वर्तमान और भविष्य की ओर अवश्य उन्मुख हुए हैं। यह दृष्टिकोण में परिवर्तन हमारे लिए बहुत आशाजनक है, क्योंकि छायावादी पन्त अपना ऐतिहासिक पार्ट सम्पूर्ण कर चुके हैं।

छायावादी कवियों ने हिन्दी काव्य के टेकनीक में एक क्रान्तिकारी परिवर्तन किया और कविता को नया जीवन प्रदान किया। इस कार्य में 'निराला' सब से आगे थे। आपने नये स्वरों और ताल में कविता का संगीत रचा। साथ ही आप देश के जीवन से विरक्त न थे :

'जागो फिर एक बार !
उगे अरुणाचल में रवि,
आई भारती रति कवि कण्ठ में,
पल-पल में परिवर्तित होते रहे प्रकृति-पट,
गया दिन, आई रात,
मुँदी रात, खुला दिन,
ऐसे ही संसार के
बीते दिन पक्ष-मास,
वर्ष कितने ही हज़ार।
जागो फिर एक बार !'

विचित्र स्वर-लहरी में सजा आप 'भारत की विधवा' के प्रति अपने विचार प्रगट करते हैं :

'वह इष्ट-देव के मन्दिर की पूजा-सी,
वह दीप-शिखा-सी शान्त, भाव में लीन,
वह क्रूर काल ताण्डव की स्मृति-रेखा-सी,
वह टूटे तरु की छुटी लता-सी दीन—
दलित भारत की ही विधवा है।'

इन बन्धन-मुक्त छन्दों में आपने बन्दी समाज को स्वतन्त्रता और एक नये युग का सन्देश सुनाया है :

'ताल-ताल से रे सदियों के जकड़े हृदय-कपाट,
खोल दे कर-कर कठिन प्रहार—'

हिन्दी के आधुनिक प्रगतिशील कवियों में 'दिनकर' का स्थान बहुत ऊँचा है। यौवन के स्वप्न और कल्पना-राज्य आपने देश के ऊपर न्यौछावर कर दिये हैं। आपकी कविता कहती है :

'आज न उड़ के नील-कुंज में स्वप्न खोजने जाऊँगी
आज चमेली में न चन्द्र-किरणों से चित्र बनाऊँगी—'

आप कल्पना के व्योम में उड़ने का प्रयत्न करते हैं, किन्तु :

'रह-रह पंखहीन खग-सा मैं गिर पड़ता भू की हलचल में;
झटिका एक बहा ले जाती स्वप्न-राज्य आँसू के जल में।'

अब 'चाँदी का शख' उठाकर आप उसमें 'भैरव-हुङ्कार' फूँक रहे हैं और इस युग को जय का सन्देश सुनाते हैं :

'जागरूक की जय निश्चित है, हार चुके सोनेवाले !'

× × ×

मंज़िल दूर नहीं अपनी दुख का बोझा ढोनेवाले !

'नई दिल्ली', 'विपथगा', 'हिमालय', 'भविष्य की आहट' आदि अनेक अमर गीतों की आपने रचना की है। क्रान्ति के अनेक शक्तिशाली चित्र आपने खींचे हैं :

'अँगड़ाई में भूचाल, साँस में लंका के उनचास पवन ।'

× × ×

'मेरे मस्तक के छत्र मुकुट वसु-काल-सर्पिणी के शत फन
मझ चिर कुमारिका के ललाट में नित्य नवीन रुधिर-चन्दन
आँजा करती हूँ चिता-धूम का दृग में अन्ध-तिमिर-अंजन
संहार-लपट का चीर पहन नाचा करती मैं छूम—छनन—'

× × ×

'पायल की पहली झमक, सृष्टि में कोलाहल छा जाता है
पड़ते जिस ओर चरण मेरे, भूगोल उधर दब जाता है ।'

'दिनकर' के काव्य का सबसे उपयुक्त विवेचन उन्हीं के शब्दों में हो सकता है :

'समय ढूह की ओर सिसकते मेरे गीत विकल धाये,
आज खोजते उन्हें बुलाते वर्तमान के पल आये ।'

'वर्तमान के पल' आज हिन्दी के सभी कवियों को बुला रहे हैं। 'बच्चन' और महादेवी वर्मा तो काव्य की परम्परागत धाराओं से सन्तुष्ट हैं, किन्तु अन्य सभी प्रमुख कवि प्रगति का मार्ग खोज रहे हैं। श्री भगवतीचरण वर्मा की 'भैंसागाड़ी' इसी प्रवृत्ति

का इशारा है। नरेन्द्र ने 'प्रभात-फेरी' से 'ज्येष्ठ के मध्याह्न' तक इस पथ को अपनाया है। 'प्रवासी के गीत' हमारी निराशा के गहरेपन का कुछ आभास देते हैं। जिस छायावाद से पन्त और 'निराला' ने हिन्दी के नवीन युग का श्रीगणेश किया था, वह अब अस्तप्राय है। हिन्दी के तरुण कवि 'अंचल' और राजेश्वरप्रसाद गुरु की नई कविताएँ भी इस विचार की पुष्टि करती हैं।

इस परिवर्तन का बहुत कुछ श्रेय प्रगतिशील-लेखक-संघ को है। सन् १९३५ में नवम्बर के कोहरे-भरे दिनों में कुछ भारतीय विद्यार्थियों के एक छोटे-से दल ने नैनकिंग रेस्टोरॉ में भारतीय प्रगतिशील-लेखक-संघ की स्थापना की। इनमें डा० मुल्कराज आनन्द, सज्जाद जहीर आदि प्रमुख थे। पहली भारतीय कॉन्फ्रेंस लखनऊ में एप्रिल १९३६ में हुई। इसके सभापति स्वर्गीय प्रेमचन्द थे। दूसरी कॉन्फ्रेंस कलकत्ता में दिसम्बर १९३८ में रवि बाबू की अध्यक्षता में हुई। इन कुछ ही वर्षों में हमारे साहित्य और कला-सम्बन्धी विचारों में क्रान्तिकारी परिवर्तन हो चुका है।

लड़ाई और तानाशाही संस्कृति के सबसे बड़े शत्रु हैं। आत्म-रक्षा के लिए फ्रांस आदि देशों में लेखकों ने एक लोहे की दीवार-सी बना ली है। भारत में विदेशी शासन, सामन्तशाही आदि शत्रु हमारी संस्कृति को नहीं पनपने देते। ऐसी अवस्था में लेखकों का यह कर्तव्य हो जाता है कि संस्कृति-विकास के अनुरूप वातावरण की वह सृष्टि करें।

इस उद्देश्य से भारतीय लेखकों का एक छोटा-सा दल आगे बढ़ा। स्वर्गीय प्रेमचन्द, कवि श्रीपन्त, नरेन्द्र, बेनीपुरी आदि इस आन्दोलन से प्रभावित हुए। इनकी रचना में समाज और

संस्कृति के प्रति एक नये दृष्टिकोण का आभास मिलता है। इस आन्दोलन से हमारे साहित्य में नया जीवन और बल आ गया है।

प्रगतिशील दल के मुख्य लेखक मुल्कराज आनन्द हैं। आपने अँग्रेज़ी में अनेक प्रभावशाली उपन्यास लिखे हैं। कुछ आपकी कहानियाँ हिन्दी में भी निकल चुकी हैं। आप निर्मम यथार्थवादी हैं। इसी श्रेणी में सज्जाद ज़हीर, अहमद अली आदि आते हैं। ज़हीर का एकांकी 'बीमार' और अहमद अली की कहानी 'हमारी गली' ख्याति पा चुके हैं। वास्तव में यह दोनो उर्दू के लेखक हैं। बेनीपुरी में हम इस आन्दोलन का प्रभाव अच्छी तरह तौल सकते हैं। बेनीपुरी हिन्दी के पुराने लेखक हैं, किन्तु अब आपकी रचना में नया उत्साह और बल है। 'देहाती दुनिया' का 'लाल तारा' से कुछ मुक़ाबिला नहीं। 'लाल तारा' हाल में निकलनेवाली पुस्तकों में अपना अलग स्थान रखती है। एक नये युग का सन्देश लेकर यह 'लाल तारा' हमारे आकाश में उदय हुआ है।

हमें आशा है कि नवयुग के लेखक संस्कृति की रक्षा में हमारी सेना की दूसरी दीवार बनेंगे और हमारे व्यूह को अभेद्य बना देंगे।

●